साहित्य-सुमन-माला पुष्प—८

# काम-कुंज

लेखक

श्रीसंतराम बी० ए०

संपादक

श्रीप्रेमचंद

प्रकाशक

नवलकिशोर-प्रेस

लखनऊ

प्रथमावृत्ति ] १९२९ [ मूल्य १॥)

# दो शब्द

काम-शास्त्र की अनभिज्ञता के कारण धर्म और नीति के नाम पर हमारे देश में दुराचार, व्यभिचार और अनाचार का कितना प्रचार हो रहा है, यह विज्ञ पाठकों से छिपा नहीं है। स्त्रियों की मौन-भाषा, रमणी-हृदय, उनके संकेत आदि का सच्चा ज्ञान न होने से पुरुष उनकी कार्य-कृतियों का और आचार-विचारों का कैसा विपरीत अर्थ लगाते हैं और प्रच्छन्नरूप से अपने जीवन के सार्थक, सफल और सुखी होने में कैसी और कितनी अड़चनें पैदा कर लेते हैं, इसके कड़ुए अनुभव से शायद ही कोई पाठक बचा हो।

लेखक ने इस विषय का पर्याप्त परिशीलन किया है। मनुष्य-जीवन को सुखी और सर्व-संपन्न बनाने में उसकी जीवन सहचरी की अनुरूपता और अनुकूलता ही मुख्य है। सर्व-संपन्न योरोप और अमेरिका में दंपति-सुख का अभाव ही उनकी आंतरिक अशांति का कारण है। आज भारत में भी पाश्चात्य सभ्यता के साथ-साथ इस अशांति ने भी ज़ोर पकड़ा है। इस हृदय की अशांति या आध्यात्मिक सुख के अभाव के कारण कितने घर वीरान हो गए

और होते जा रहे हैं । बस, इसी बात को रोकने के लिये, नव दंपति को सुख के सच्चे मार्ग पर लाने के लिये, उनकी जीवन-यात्रा में इस शास्त्र के अल्प ज्ञान या अज्ञान-जनित दुःखों को दूर करने के लिये, अनेक मनोरम दृष्टांतों और सिद्धांतों द्वारा लेखक ने प्रायः सभी ज्ञातव्य और उपयोगी बातों का इस पुस्तक में उल्लेख किया है।

आशा ही नहीं, पूरा विश्वास है कि हमारे पाठक इसको पढ़कर कम-से-कम इसमें दिखाई हुई बुराइयों से तो बचेंगे ही।

संपादक

# विषयानुक्रमणिका





# काम-कुंज

## सुभार्या



(कि)न-किन सद्गुणों के होने से स्त्री सुभार्या, सुगृहिणी और सुमाता हो सकती है, आज हम इसी पर विचार करना चाहते हैं। इस कलिकाल में लक्ष्मी ने सरस्वती का स्थान छीन लिया है। सौ पीछे नब्बे युवक नगदनारायण की आराधना में लगे हुए हैं और धन के सामने स्त्री के शेष सभी गुणों को गौण समझते हैं। एक लखपती की अशिक्षिता लड़की एक मध्यम स्थिति के पुरुष की सुशिक्षिता लड़की से अधिक पसंद की जाती है, और

विवाह के लिये भारी-भारी दहेज़ों का तक़ाज़ा होता है, तो भी अंत में सदा सद्गुण ही मान पाते हैं, और गुणवती लड़कियाँ ही गृहस्थी को सुखधाम बनाती हैं। धन के लोभ से विवाह करनेवालों का वैवाहिक जीवन कभी भी सुखी नहीं हो सकता।

स्त्री का पहला गुण सतीत्व है। यह इतना आवश्यक है कि इसके बिना कोई भी स्त्री पत्नी बनने के योग्य नहीं। इतना ही पर्याप्त नहीं कि पुरुषों के प्रति उसका व्यवहार अशिष्ट न हो, इतना ही नहीं कि वह किसी अविनीत संकेत को सुनकर आँखें नीची किए मुसकिराती हुई मुँह फेरकर चली जाय; किंतु ऐसा प्रतीत होना चाहिए कि वह इसे समझी ही नहीं, और उस पर इस संकेत का उतना ही संस्कार पड़ा है, जितना कि पास खड़े स्तंभ पर। शिथिल आचारवाली स्त्री का तो परिचय भी बुरा समझा जाता है, फिर पत्नी-रूप में उसे कौन ग्रहण करना पसंद करेगा? 'हँसने-खेलनेवाली' और 'खुली' लड़कियाँ बातचीत करने के लिये तो अच्छी होती हैं, परंतु उनसे विवाह करते सभी घबराते हैं। मेरे एक मित्र अपने भाई के लिये एक लड़की को देखने गए, और इनकार करके चले आए। मैंने पूछा—आपने किस कारण संबंध करने से इनकार कर दिया? उन्होंने उत्तर दिया—मैं तो लड़की को देखकर चकित रह गया। उसकी आँखें नाच

रही थीं। मैंने समझा, यह हमारे घर में टिकने योग्य नहीं। वह पुरुष बड़ा ही पशु है, वह अभागा बड़ा ही जघन्य है, जो एक आचारहीन स्त्री को अपनी धर्मपत्नी बनाता है। जो युवक और युवती विवाह से पहले ही एक दूसरे के साथ बिगड़ जाते हैं, उनका विवाह के बाद व्यभिचार में पड़ जाना अवश्यंभावी है। एक अनुभवी गृहस्थ का कहना है कि जिन परिवारों में व्यभिचार फैलता है, उनमें सौ में से निन्नानवे अवस्थाओं में सारा दोष पति का होता है।

सुभार्या का दूसरा गुण मिताचार है। मिताचार से हमारा अभिप्राय केवल यही नहीं कि वह मांस, मदिरा और तमाकू न पीती हो। मदिरा-पान करनेवाली स्त्री से तो एक वेश्या के साथ विवाह कर लेना अच्छा है। मिताचार में गंभीरता, स्थिरता, सावधानता और समीचीन आचरण, सभी आ जाते हैं। उछल-कूद करनेवाली, चंचल लड़कियाँ बड़ी दिलखुश करनेवाली होती हैं; परंतु मा बन जाने पर—घर की स्वामिनी हो जाने पर—उनको यह छिछोरापन छोड़ना पड़ता है। जो स्त्री मा बनकर भी बच्ची बनी रहती है, उसका ईश्वर ही रक्षक है। मिताचारिणी स्त्री सदा प्रसन्न रहती है। दरिद्रता भी उसकी प्रसन्नता को नष्ट नहीं कर सकती। उसकी संतान और घर-गृहस्थी सदा संतुष्ट रहती है। उसका

पति उस पर विश्वास करता है। वह पुरुष बड़ा अभागा है, जिसे घर में पैर रखते ही संदेह, भय और शंका घेर लेती है। स्त्री के सतीत्व की शंका नहीं, वरन् इस बात की शंका कि मेरी स्त्री मेरे स्वार्थों का ध्यान रखती है या नहीं, संतान के स्वास्थ्य तथा आचरण की रक्षा करती है या नहीं, और फ़िज़ूलख़र्ची में रुपया-पैसा नष्ट तो नहीं करती। वह पुरुष बड़ा हतभाग्य है, जो घर में अपनी सारी चीज़ों को विना ताला लगाए, स्त्री के हवाले, छोड़कर बाहर नहीं जा सकता। वही पुरुष सुखी है, जो अकस्मात् सूचना मिलने पर क्षण-भर में अपना सारा घर-बार स्त्री के सिपुर्द करके बाहर जा सकता है। जिसे लौटने पर घर की चीज़ों को बिगड़ी हुई देखने का उतना ही डर है, जितना कि सूर्य के पश्चिम में उदय और पूर्व में अस्त होने का डर है, जो घर आकर देखता है कि जो पुस्तकें और काग़ज़-पत्र मैं इधर-उधर बिखरे हुए छोड़ गया था, वे सब भार्या ने सुव्यवस्थित दशा में रख दिए हैं, और बैठक में झाड़ू लगा दी गई है, ऐसे पुरुष को कोई सच्ची चिंता नहीं तंग करती, ऐसे पुरुष को कोई कष्ट नहीं सताता। ऐसा पुरुष, अपनी सुभार्या के प्रताप से, जहाँ एक ओर गृहस्थी और बच्चों से मिलनेवाले सभी अवर्णनीय आनंद भोगता है, वहाँ साथ ही अविवाहित पुरुषों की तरह

घरेलू चिंताओं से भी मुक्त रहता है। विश्वास-पात्र पत्नी के कारण वह संसार में काम भी बहुत कर सकता है।

जो स्त्री अपने रूप पर अभिमान करती है, जो गहने-कपड़े की बड़ी शौक़ीन है, जो ख़ुशामद-पसंद है, जो इधर-उधर ब्याह-शादियों, मेलों और उत्सवों में बहुत जाती है, जो आवारा फिरती और हाव-भाव दिखलाती है, वह कभी विश्वास-पात्र नहीं हो सकती। इसके विपरीत, शंकाशील—शक्की—पति भी अपने गृहस्थ-सुख का नाश कर लेता है।

मिताचार के उपर्युक्त वर्णन से यह न समझ लिया जाय कि स्त्री की गंभीरता उदासी की सीमा तक पहुँची हुई होनी चाहिए। सदा उदास, विषण्ण और निरानंद बनी रहनेवाली स्त्री एक घृणित जीव है। उसके साथ कोई भी पुरुष सुखी नहीं रह सकता। उदास बैठी रहनेवाली स्त्रियाँ भी दूसरे समयों में खिलखिलाकर हँसती हैं, उनका उल्लास दूसरों के लिये और उदासी पति के लिये होती है; दूसरों के साथ वे मुसकिराती और विनोद की बातें करती हैं, परंतु पति के भाग में उनका विषाद और उदासी ही आती है। एक घड़ी में वे फुदकती फिरती हैं, और दूसरी घड़ी में वे सूई के टूट जाने पर या किसी ऐसी ही दूसरी तुच्छ बात पर रोती हुई देखी जाती हैं। इसी को आवेग कहते हैं! वस्तुतः यह भी एक तमाशा है! माता

का सबसे मधुर संगीत वह है, जो अपने साफ़-सुथरे, मोटे-ताज़े और गुलाबी गालोंवाले बच्चे को खिलाती हुई उसकी प्रशंसा में गाती है। वही संगीत 'प्रेम का आहार' और "आत्मा का भोजन" है। अपनी विद्या का प्रदर्शन करने के लिये हारमोनियम के साथ मचाया हुआ शोर, जो कि अपने कौशल के दंभ के सिवा और कुछ नहीं, स्त्री का सच्चा सुखद संगीत नहीं। साफ़-सुथरा घर है। सामने कुछ फूलों के पौधे लगे हुए हैं। पति और पत्नी एक बच्चे को गोदी में उठाए हुए हैं। दो-तीन बड़े बच्चे पास खड़े हैं। माता प्रेम-भरी चितवन से उन्हें निहार रही है। इससे बढ़कर आनंददायक दृश्य संसार में और क्या हो सकता है? ऐसे परिवार के आनंद को दरिद्रता भी नष्ट नहीं कर सकती।

जो स्त्री गंभीर नहीं, उसका प्रेम भी उथला ही होता है। वेश्याएँ कभी प्रेम नहीं करतीं। उनका प्रेम केवल पाशविक होता है। वह शीघ्र ही तृप्त हो जाता है। उनको बदलते तनिक भी दुःख नहीं होता, वरन् प्रसन्नता होती है। हलके हृदयवाली स्त्रियों में तीव्र प्रेम बहुत कम होता है। जो प्रेम एक ही चीज़ तक परिमित नहीं, वह प्रेम नहीं, प्रेमाभास है। परंतु इस विषय में एक बात ध्यान देने योग्य है। प्रेम की तीव्रता को प्रकट करने का ढंग बहुत कुछ शारीरिक गठन और देशाचार पर भी निर्भर



माता का सबसे मधुर संगीत वह है, जो अपने साफ़-सुथरे, मोटे-ताज़े और गुलाबी गालोंवाले बच्चे को खिलाती हुई उसकी प्रशंसा में गाती है।

पृष्ठ-संख्या ६

है। बहुत-से लोग अँगरेज़ स्त्रियों को स्वतंत्रता-पूर्वक विचरते, हँसते-खेलते और नाचते-कूदते देख उनके आचरण के संबंध में बहुत बुरी सम्मति बना लेते हैं। वे उन्हें अपने लोकाचार की दृष्टि से देखते हैं; परंतु यह उनकी भारी भूल है। मदरास, महाराष्ट्र और गुजरात में सभी स्त्रियाँ खुले मुँह रहती हैं, और सभा-समाजों में जाते उन्हें कोई संकोच नहीं होता; अब यदि अपनी स्त्री को बुर्क़े में ढँपे रखनेवाला उत्तर-भारत का कोई मुसलमान उन प्रांतों की स्त्रियों को आचार-हीन समझे, तो क्या उसकी यह धारणा सत्य कही जा सकती है? जिस समाज में परदा नहीं और स्त्री-पुरुष एक दूसरे से मिलते रहते हैं, वहाँ लोगों को आत्म-संयम का बचपन से ही अभ्यास हो जाता है। उदाहरण के लिये मान लीजिए कि तीन पुरुष बैठे हैं। उनमें से एक अँगरेज़, दूसरा महाराष्ट्र हिंदू और तीसरा पेशावर का मुसलमान है। एक स्त्री उनके सामने से होकर निकल जाती है। अब वह अँगरेज़ तो कदाचित् स्त्री के पास से होकर निकलने को एक साधारण बात समझकर उसकी ओर देखेगा तक नहीं; हिंदू शायद आँख उठाकर देख ले, परंतु मुसलमान न केवल उसकी ओर आँखें फाड़-फाड़ देखेगा ही, वरन् वह कुछ कुचेष्टाएँ भी करने लगेगा। हाल ही की बात है, बंबई में एक बदमाश मुसलमान ने एक पारसी लड़की का खुले

बाज़ार में बलात् चुंबन कर लिया था। तीनों धर्मों के माननेवाले उपर्युक्त तीनों मनुष्यों के आचार के भिन्न-भिन्न होने का कारण स्पष्ट ही है। और तो और, इस दृष्टि से अँगरेज़ों और फ़्रांसीसों में भी भेद है। एक अँगरेज़ महाशय लिखते हैं कि "जब मैं फ़्रांस में था, तब मेरा एक सत्रह वर्ष की रंग-रँगीली लड़की से परिचय हो गया। मैं एक दिन उससे कह रहा था कि कभी तुम एक के साथ हँसकर उसे मुग्ध कर लेती हो, और फिर उसे छोड़कर दूसरे के साथ मीठी-मीठी बातें करने लगती हो। तुम्हारा इस प्रकार अपने कृपा-पात्रों को जल्दी-जल्दी बदलते रहना ठीक नहीं। उस लड़की ने अपनी एक बाँह ऊपर की ओर और दूसरी नीचे की ओर फैलाकर, अपने-आपको एक पैर पर उठाकर, अपने शरीर को एक ओर झुकाकर, और इस प्रकार अपने को उड़ने की स्थिति में डालकर मेरे गंभीर उपदेश का उत्तर मधुर स्वर से एक पद गाते हुए यह दिया कि जब प्रेम को परमेश्वर ने पंख दिए हैं; तब क्या वह उनके साथ इधर-उधर फड़फड़ाता न फिरे ? उस युवती की रसिकता, बुद्धि-विलास और तर्क ने मुझे निरुत्तर कर दिया। मेरे फ़्रांस छोड़ने के बाद उसने एक बहुत योग्य पुरुष से विवाह कर लिया। अब वह एक अत्युत्तम भार्या और माता है।"

वही महाशय फिर कहते हैं कि जो बात कभी फ़्रांस में

भली रहती है, वह इँगलैंड में बिलकुल भली नहीं। हमारा शिष्टाचार अधिक गंभीर है; हमारे यहाँ स्थिरता नियम है और छिछोरापन अपवाद। फ़्रांसीसी स्त्रियों की अपेक्षा अँगरेज़-पत्नियों का वैवाहिक अनुराग अधिक प्रगाढ़ होता है।

सुभार्या का तीसरा गुण उद्यम है। उद्यम से अभिप्राय केवल रुपया कमाने या बचाने के लिये शारीरिक चेष्टा या परिश्रम नहीं। उद्यम उन लोगों में भी पाया जा सकता है, जिनके पास इतना धन है कि वे जानते नहीं कि हम इसे क्या करें, और उधर दरिद्र किसानों और मज़दूरों की स्त्रियाँ भी आलसी हो सकती हैं। जीवन की ऐसी कोई भी अवस्था नहीं, जिसमें परिवार के सुख और समृद्धि के लिये भार्या में उद्यम का होना आवश्यक न हो। यदि वह आलसी होगी, तो नौकर भी आलसी बन जायँगे, और उससे भी बढ़कर बुरी बात है कि संतान स्वभाव से ही सुस्त होगी। उसके घर में कोई काम कितना भी आवश्यक क्यों न हो, वह अंतिम घड़ी के लिये स्थगित कर दिया जाता है, और तब वह बुरी तरह से किया जाता है, और कई अवस्था में बिलकुल हो ही नहीं पाता। अतएव आलसी स्त्री, चाहे कितने ही रईस, अमीर और उच्च घराने की क्यों न हो, पति के लिये एक शाप सिद्ध होती है।

एक युवक की एक लड़की के साथ सगाई होने की

बातचीत हो रही थी। लड़की की दो और बहनें भी थीं। वह युवक गुप्त-रूप से अपनी भावी मँगेतर को देखने गया। तीनों बहनें मौजूद थीं। उसकी मँगेतर बोली—"न-जाने, हमारी सुई कहाँ रक्खी गई।" इस पर उस युवक ने निश्चय कर लिया कि जो लड़की अपनी अलग सुई भी नहीं रखती, और जिसे यह भी पता नहीं कि वह साझे की सुई भी कहाँ रक्खी हुई है, मैं उसके साथ विवाह करने का कभी विचार भी न करूँगा। उद्यम-हीन होने का यह एक ज्वलंत उदाहरण है।

अब आलसी लड़की के कुछ बाह्य लक्षण सुनिए। यदि उसकी जीभ सुस्त है, तो प्रायः यह निश्चय ही समझिए कि उसके हाथ और पैर भी वैसे ही होंगे। जीभ की सुस्ती से तात्पर्य चुप नहीं। न बोलना भी कई अवस्थाओं में बहुत अच्छा होता है। परंतु हमारा अभिप्राय मंद और कोमल उच्चारण, शब्दों को बोलने के स्थान में निःश्वास के साथ बाहर निकालने, एक प्रकार से ध्वनियों को बाहर फेंकते जाने से है, मानो बोलनेवाली के पेट में कुछ गड़बड़ है। एक उद्यमी स्त्री का उच्चारण प्रायः सजीव, स्पष्ट और ध्वनि, यदि मज़बूत नहीं तो कम-से-कम दृढ़ अवश्य होती है। वह पुरुष-सुलभ नहीं, वरन् जितना भी हो सके स्त्री-सुलभ होती है, वह न घों-घों करके बोलती, न शोर ही मचाती है, वरन् उसकी ध्वनि द्रुत, स्पष्ट

और निर्दोष होती है। इस संसार में स्त्री के निचले जबड़े के सुस्ती के साथ ऊपर-नीचे हिलने, और अर्धव्यक्त शब्दों की लंबी लड़ी बाहर निकालते जाने से बढ़कर जघन्य चीज़ और दूसरी नहीं। जिस पुरुष में कुछ भी सजीवता है, उसके लिये ऐसी स्त्री के साथ देर तक प्रेम करना असंभव है।

दाँतों का भी शरीर के दूसरे अंगों और मन की क्रियाओं के साथ गहरा संबंध है। दाँतों की क्रिया से भी स्त्री के आलसी या उद्यमशील होने का पता लग जाता है। जो स्त्री भोजन करने में सुस्त नहीं, वह काम करने में भी सुस्त नहीं होगी। यह हो सकता है कि इस डर से कि मैं कहीं दूसरों से पहले न खा बैठूँ, स्त्री थाली में से थोड़ा-थोड़ा भोजन उठाए, और देर के बाद धीरे-धीरे मुँह में ग्रास डाले; परंतु जब वह भोजन को दाँतों से काटेगी, तब प्रकृति ने उसे जो कुछ सिखाया है उसे वह छिपा नहीं सकती। आप निश्चय रक्खें, यदि उसके जबड़े मंद गति से हिलते हैं, यदि वह भोजन के चबाने के स्थान में उसे निचोड़ती है, यदि वह इस प्रकार खाती है, जिससे संदेह होता है कि वह अंत में इसे निगल जायगी या मुख से बाहर फेंक देगी, तो निश्चय जानिए वह काम-काज में बड़ी आलसी है। उसके काढ़े हुए रूमाल और उसके बनाए हुए चित्रों पर मत जाइए। उसे

रोटी खाते देखिए। यदि वह खाने में मिचमिच करके दो घंटे नहीं लगा देती, तो समझिए कि वह अवश्य उद्यमी है। इस उद्यम के बिना स्त्री पति के लिये सहायक के स्थान में एक बोझ बन जाती है, और पुरुष के हृदय में ऐसे आलस्य के पुंज के प्रति प्रेम भी बना नहीं रह सकता।

उद्यम का एक दूसरा चिह्न तेज़ चलना और किसी क़दर भारी क़दम रखना है, जिससे प्रकट होता है कि चलनेवाली अपनी सदिच्छा से पैर रख रही है। यदि शरीर थोड़ा-सा आगे की ओर झुका हो, और आँखें उसी दिशा में स्थिरता से देख रही हों और पैर चल रहे हों, तो और भी अच्छा है; क्योंकि ये बातें लक्ष्य पर पहुँचने की तत्परता को प्रकट करती हैं। रमता फिरने और पोले-पोले पैर रखनेवाली लड़की, जो इस प्रकार चलती है मानो उसे परिणाम की कुछ भी परवा नहीं, उद्यमी नहीं हो सकती। ऐसी लड़की में प्रेम की भी प्रायः कमी होती है। विवाह हो जाने पर वह घृणा-जनक पत्नी और स्नेह-शून्य माता सिद्ध होती है। पति और संतान भी उसकी कुछ परवा नहीं करती। बुढ़ापे और बीमारी में पत्नी से जो स्वाभाविक सुख मिलता है, वह उससे भी शून्य होती है।

तड़के उठना उद्यम का एक और चिह्न है। यद्यपि धन की दृष्टि से धनाढ्य-घरानों में यह स्वभाव उतना महत्त्व-पूर्ण न हो, परंतु दूसरी दृष्टियों से इसका वहाँ भी महत्त्व

है; क्योंकि ऐसी स्त्री के प्रति पति का प्रेम बना रहना बड़ा कठिन है, जो कभी ओस नहीं देखती, जिसे उदय होते हुए सूर्यभगवान् के दर्शन नहीं होते, और जो खाट से उठते ही खाने बैठ जाती है, और भूख न होने पर भी स्वादिष्ट भोजनों को चट कर जाती है। पति को उसके इस स्वभाव से अवश्य घृणा हो जाती है। इसलिये लड़कियों में बचपन से ही तड़के उठने का स्वभाव डालना चाहिए। तड़के उठने से स्त्री को अनेक लाभ हैं—उसका स्वास्थ्य बना रहता है, उसका सौंदर्य जल्दी नष्ट नहीं होता, वह मरने तक पति की प्यारी बनी रहती है और आलस्य से जो हानियाँ होती हैं, उनसे वह आजन्म बची रहती है।

सुगृहिणी का चौथा गुण है मितव्ययिता या किफ़ायत। मितव्ययिता से तात्पर्य फ़िज़ूलख़र्ची का उलटा है। इसका मतलब कंजूसी या पेट को नोचकर धन बचाना नहीं; किंतु इसका अर्थ सर्व अनावश्यक ख़र्चों से तथा सभी प्रकार की चीज़ों के अनावश्यक उपयोग से बचना। किसी भी स्थिति का मनुष्य क्यों न हो, यह गुण बड़े महत्त्व का है। फ़िज़ूलख़र्च स्त्रियाँ लखपतियों को भी कंगाल बना देती हैं।

जो स्त्री बहुमूल्य वस्त्रों की शौक़ीन है, जो अपनी स्थिति से बढ़कर क़ीमती पोशाक पहनती है, जिन चीज़ों को ख़रीदने का उसमें सामर्थ्य नहीं है, उन सबको ख़रीद

लेती है, जो उपयोगी से भड़कीली को, जो कम नुमायशी, परंतु अधिक पायदार से रँगीली तथा बोदी चीज़ को पसंद करती है, समझ लीजिए कि वह फ़िज़ूलखर्च है। जो क़ीमती खाने, क़ीमती असबाब और क़ीमती विनोद चाहती है, अपने पास जितना रुपया हो, उस सारे को खर्च करके ही तृप्त होती है, जो अमीर स्त्रियों के गहनों और दूसरी चीज़ों की प्रशंसा करती नहीं थकती और उनकी नक़ल करने के योग्य बनने की लालसा करती है, वह परम सुंदरी होने पर भी पति के लिये सुखदायिनी नहीं हो सकती।

फ़िज़ूलखर्ची के बाहरी मोटे-मोटे चिह्न ये हैं—अँगूठियाँ, चूड़ियाँ, हार, बकसूए, झूठे या सच्चे मोतियों की मालाएँ, सारांश यह कि वे सब चीज़ें जिन्हें स्त्रियाँ गहने के नाम से शरीर पर धारण करती हैं, ये गहने लखपतियों और राजाओं के घरों में तो शायद उचित जान पड़ें ; परंतु जब ये मध्यम स्थिति के परिवारों में प्रकट होते हैं, तो वे केवल उस दरिद्रता को ही प्रकट करने का काम देते हैं, जिसको इनके द्वारा छिपाने का यत्न किया जाता है। ये मैली, भद्दी और क्षुद्र वस्तुएँ मध्यम स्थिति के लोगों में उस प्रवृत्ति की द्योतक हैं, जो सदा उस चीज़ की प्राप्ति के लिये यत्न करती रहती हैं, जिसे वह प्राप्त नहीं कर सकतीं। ऐसी लड़की की मनःकामना कभी पूरी नहीं

होती। उसे घोड़ा मिल जाय, तो वह गाड़ी माँगने लगती है, गाड़ी मिलने पर वह चार घोड़ों की बग्घी चाहती है। इस प्रकार वह आयु-पर्यंत अपने पति को तंग करती रहती है। उस बेचारे के पास न संपत्ति रहती है और न शांति। तर्क ऐसी स्त्री को कहता है कि फ़ैशन और गहने-कपड़े में दुनिया परे-से-परे है। सबको मात कर देना तुम्हारे लिये संभव नहीं; परंतु तर्क और जड़ाऊ हार और चूड़ियाँ भला एक साथ रह सकते हैं? जो लड़की इतना नहीं समझ सकती कि काँच और पीतल के टुकड़ों से मेरा शरीर सुंदर के स्थान में कुरूप मालूम देता है, जो इतनी मूर्खा है कि साफ़-सुथरे सूती तथा रेशमी वस्त्रों से बढ़कर भी किसी दूसरी चीज़ को शरीर का शृंगार समझती है, ऐसी स्त्री को पत्नी बनाकर कोई मूर्ख ही अपना धन उसके सिपुर्द कर सकता है।

भार्या का पाँचवाँ गुण स्वच्छता है। यह गुण स्त्री के लिये परमावश्यक है; क्योंकि मैली-कुचैली स्त्री के प्रति किसी भी पुरुष को सच्चा, गहरा और चिरस्थायी प्रेम नहीं हो सकता। पुरुष अपने शरीर के विषय में असावधान हो सकते हैं, अपने कार-बार के कारण, या अपने वस्त्रों की सफ़ाई पर ध्यान देने के लिये समय न मिलने के कारण, पुरुषों के अपने वस्त्र तथा स्वभाव गंदे हों तो हों; परंतु वे इस मैलेपन को अपनी स्त्रियों में देखना पसंद

नहीं करते। स्त्रियों में सदा चारुता रहनी चाहिए, परंतु चारुता और मैल दोनों इकट्ठे नहीं रह सकते।

पति केवल कपड़ों और वेष-भूषा की ही सफ़ाई नहीं चाहता, वह प्रत्येक बात में स्वच्छता चाहता है। स्त्रियाँ प्रायः घर में तो मैले-कुचैले कपड़े पहनकर बैठी रहती हैं, परंतु बाहर जाते समय ख़ूब सज-धज करती हैं। इस नैमित्तिक स्वच्छता पर समझदार पति संतुष्ट नहीं हो सकता। वह क्या घर के भीतर और क्या बाहर, क्या दिन में और क्या रात में, क्या फ़र्श पर और क्या रसोई में स्त्री को सदा साफ़-सुथरी देखना चाहता है। कपड़ों की सफ़ाई के ख़र्च और दौड़-धूप पर वह भले ही बड़-बड़ाए, परंतु यदि स्त्री स्वच्छ न होगी, तो वह और भी अधिक कुड़कुड़ाएगा। एक बार किसी चित्रकार ने एक चित्र बनाया था। उसमें तीन पुरुष सुनहरे और रुपहले कपड़े पहने बैठे थे। प्रत्येक के पास राजकुमारी की तरह शृंगार किए उसकी स्त्री बैठी पति के सिर से जूएँ निकालकर मार रही थी! कैसा जघन्य और हास्य-जनक दृश्य था।

सफ़ाई के चिह्नों में से एक साफ़ चमड़ा है। अच्छी स्त्री अपने शरीर को साबुन या उबटन से मलकर निर्मल रखती है। उसकी उँगलियों के नाख़नों में मैल नहीं भरा रहता, उसके केशों से दुर्गंध नहीं आती और गर्दन

तथा कानों के पीछे का प्रदेश मैल से काला नहीं रहता। ये बातें स्त्री-जाति की निंदा या आलोचना के भाव से नहीं, वरन् इस सदिच्छा से लिखी जा रही हैं कि उनको पता लग जाय कि पुरुष उनकी किन बातों को बुरा समझते हैं, और वे आत्म-परीक्षा करके अपने दोषों को दूर कर सकें।

स्त्री के कपड़ों को देखकर भी उसकी सफ़ाई की आदत का पता लग जाता है। मैले स्वभाव की स्त्री अपने पास रूमाल नहीं रखती। वह अपने गंदे-गंदे हाथ दुपट्टे या कमीज़ से ही पोंछ लेती है। उसके कपड़ों पर कहीं हल्दी का और कहीं तेल का धब्बा लगा रहता है। कपड़े पहनने की रीति भी उसकी बड़ी बेढंगी होती है। कहीं कोई बटन टूटा हुआ है, तो कहीं कोई पल्ला फट गया है, कपड़े ऐसी बुरी तरह से सिले हुए हैं कि शरीर पर ठीक नहीं बैठते। जो स्त्री एक बात में गंदी है, वह प्रायः दूसरी बातों में भी सफ़ाई नहीं रखती। जिसके बच्चे और पति मैले हैं, समझ लीजिए कि वह स्त्री भी अवश्य मैली रहनेवाली होगी। स्त्री के जूते पर दृष्टि डालिए! यदि वह एक ओर को रौंदा हुआ, पैर के लिये खुला, और एड़ी दबी हुई है, तो यह अच्छा चिह्न नहीं। जूतों को घसीट-घसीटकर चलना भी सफ़ाई का द्योतक नहीं।

इन छोटी-छोटी बातों पर ध्यान न देने से स्त्रियाँ अपनी कितनी हानि करती हैं! पुरुष प्रायः इन बातों

के विषय में अपनी स्त्रियों से कुछ नहीं कहते; परंतु वे इनका विचार ज़रूर करते हैं। दूसरों की साफ़-सुथरी स्त्रियों को देखकर उन्हें अपने भाग्य पर दुःख होता है। इससे कभी-कभी बहुत भयकर परिणाम भी निकल सकते हैं। सौंदर्य एक बहुमूल्य वस्तु है। यह पति और पत्नी को आपस में बाँधे रखनेवाला एक बंधन, और मज़बूत बंधन है। परंतु सौंदर्य बुढ़ापे तक बना नहीं रह सकता। किंतु स्वच्छता का जादू आयु के साथ ही समाप्त होता है, पहले नहीं। स्त्रियों को याद रखना चाहिए कि "सबसे सुंदर फूल सड़ जाने पर सबसे अधिक दुर्गंध छोड़ता है, और मैली स्त्री संसार में सबसे अधिक गंदी चीज़ है।"

सुभार्या का छठा गुण गृहस्थी की बातों का ज्ञान है। इस ज्ञान के बिना स्त्री, चाहे वह एक करोड़पति की ही पत्नी क्यों न हो, एक निकम्मी चीज़ है। केवल नौकरों पर ही छोड़ देने से किसी भी बड़े परिवार के घरेलू काम समुचित रूप से संपन्न नहीं हो सकते। इस ज्ञान से शून्य स्त्री नौकरों से भी भली भाँति काम नहीं ले सकती। खेद का विषय है कि स्त्री-शिक्षा की वर्तमान शैली से, आश्रमों और बोर्डिंग-हाउसों में रहनेवाली लड़कियाँ, गृहस्थी के इस महत्त्व-पूर्ण ज्ञान से वंचित रह जाती हैं। बोर्डिंग-हाउस से निकली हुई लड़की पति-कुल में जाकर अच्छा भोजन तक नहीं बना सकती।

स्त्री को केवल इतना पता होना ही काफ़ी नहीं कि अमुक काम कैसे किया जाता है, वरन् वह इसे आप कर भी सकती हो ; वह इतना ही न जानती हो कि हलवे और फिरनी में क्या-क्या चीज़ें पड़ती हैं, वरन् वह इन चीज़ों को आप बना भी सकती हो। जवान जोड़ों को विवाह होते ही, जब तक कि वे बहुत धनाढ्य न हों, नौकर रखने का विचार न करना चाहिए। नौकर किस लिये है ? क्या उनको खाने, पानी और सोने में सहायता देने के लिये है ? जब बच्चे हो जायँ, तब नौकर की आवश्यकता है ; परंतु उससे पहले ऐसे घर में नौकर की क्या ज़रूरत है, जिसके स्वामी को रोटी कमाने के लिये रोज़ घोर परिश्रम करना पड़ता है ! आजकल की पढ़ी-लिखी लड़कियों में, जो सिवा उपन्यास पढ़ने और नकटाई बुनने के घर का काम कुछ नहीं जानतीं, नौकर रखना एक फ़ैशन और महत्ता का चिह्न समझा जाता है। परंतु ऐसी लड़कियाँ पति के लिये शीघ्र ही घोर दुःख का कारण बन जाती हैं। विवाह के एक दो वर्ष बाद, जवानी का मद उतरते ही, वे अनुभव करने लगते हैं कि हमने जीवन-संगिनी लाने की जगह घर में एक सफ़ेद हाथी बाँध लिया है। बस, इस अनुभव के साथ ही प्रेम-बंधन ढीला पड़ जाता है।

अमीर-घरानों में निस्संदेह घर की मुखिया स्त्री को

घरेलू कामों में अपने हाथ से अधिक परिश्रम करने की ज़रूरत नहीं; किंतु यहाँ भी वह इस योग्य ज़रूर होनी चाहिए कि वह नौकरानियों पर अनुशासन कर सके कि अमुक खाना ऐसे तैयार करो और अमुक काम ऐसे करो! उसे ध्यान रखना चाहिए कि भोजन ठीक बने, ज़रूरत से कम या ज़ियादा न बने, कोई वस्तु व्यर्थ ख़राब न हो, घर में कोई भी चीज़ ऐसी न देख पड़े, जो उसके पति के पद, स्थिति और चरित्र के असंगत हो।

परंतु साधारण स्थिति के लोगों के घरों में स्त्री के लिये अपने हाथ से काम करना अत्यावश्यक है, चाहे उनके नौकर हों, चाहे न हों। जो मनुष्य किसी काम को स्वयं कर चुका है और कर सकता है, उससे बढ़कर उत्तम रीति से दूसरे को वही काम और कोई नहीं सिखा सकता। एक फ़्रांसीसी सेनापति के विषय में कहा जाता है कि शत्रु पर आक्रमण करते समय वह अपने सिपाहियों को 'चलो-चलो' के स्थान में "आओ-आओ" कहा करता था। जिस व्यक्ति ने नौकरों की चेष्टाओं को तनिक ध्यान से देखा है, उसे मालूम होगा कि उन पर 'चलो' और 'आओ' शब्दों के प्रभाव में कितना भारी अंतर है। हाथ से काम करने से स्वास्थ्य सुधरता है, और स्वास्थ्य के विना सौंदर्य नहीं रहता। रोगी सुंदरी को देखकर दया आ सकती है, परंतु दया एक थोड़ी ही देर तक रहने-

वाला विकार है। उसके अतिरिक्त काम करनेवाली स्त्री को, रात को खूब मीठी नींद आती है, जिससे निकम्मी बैठनेवाली स्त्रियाँ वंचित रहती हैं।

मध्यम स्थिति का जो पुरुष किसी ऐसी लड़की से विवाह करता है, जिसने केवल बाजा बजाना और गीत गाना ही सीखा है, जो लंबे-लंबे प्रेम-पत्र लिखकर काग़ज़, लेखनी और मसी को नष्ट करने और उपन्यास पढ़ने के सिवा और कुछ नहीं जानती, जो सदा नाटक और सिनेमा देखने की ही उत्सुक रहती है, उसे पीछे से अपनी मूर्खता पर रोना पड़ता है। ऐसी खिलौना स्त्री गृहस्थी को कभी सुखमय नहीं बना सकती। उसकी योग्यता, उसका गाना-बजाना, उसकी चित्रकारी और उसके अद्भुत प्रेम-पत्र किस काम के हैं ? यदि वह भली प्रकृति की है, तो उसका पहला बच्चा, उसके सारे सङ्गीत, सारे ताल-स्वर, और सारी चित्रकारी को उसके मस्तिष्क से सदा के लिये निकाल देगा। एक लड़की विद्यालय में पढ़ने के दिनों में बड़ी अच्छी वीणा बजाया करती थी। विवाह के बाद उसका गाना-बजाना सब छूट गया। उसकी सखी ने उससे पूछा—बहन, तेरी वीणा कहाँ है। तू उसे अब कभी बजाती नहीं ? उसने घुटनों के बल बैठे हुए अपने छोटे से बच्चे की ओर संकेत करके मुसकिराते हुए उत्तर दिया—"इस मुन्ने ने मेरी वीणा तोड़ डाली है।"

गृहस्थी में पड़कर राग-रंग सब भूल जाते हैं। पत्नी का कर्तव्य है कि गृहस्थी में पति की सहायता करे। और वह सहायता इसी तरह हो सकती है कि वह उसकी संपत्ति की रक्षा करे, उसके धन को व्यर्थ व्यय न करे, थोड़े पैसों से ज़ियादा-से-ज़ियादा लाभ उठाने का यत्न करे, कोई वस्तु नष्ट न करे और थोड़े-से-थोड़े ख़र्च के साथ घर के लिये पर्याप्त भोजन तैयार करे। और वह ये काम कैसे कर सकती है जब तक उसे घर के कामों को समझने की शिक्षा न मिली हो? वह इन बातों को कैसे कर सकती है, यदि उसे इनको नीच समझना सिखाया गया है? उसका पति उससे इन कामों के करने की कैसे आशा कर सकता है, जब वह इनको करना अपने लिये अपमानजनक समझती है?

कितनी भारी अज्ञता है! अज्ञान उन बातों के जानने का नाम है, जिनको आपका व्यवसाय या जीवन में आपकी दशा स्वभावतः मान लेती है कि आप समझते हैं। पढ़ना न जानने के कारण एक किसान को अज्ञानी नहीं कहा जा सकता, यदि वह हल चलाना जानता है, तो हम उसे अज्ञानी नहीं कह सकते। परंतु यदि भार्या पति के लिये भोजन बनाना नहीं जानती, तो उसे अज्ञानी कहना सर्वथा उचित है। एक भूखे पुरुष को यह कहने से कुछ सुख नहीं मिलता कि तुम्हारी भार्या कैसा अच्छा गाती और

बजाती है। युवतियों को यह बात ख़ूब याद रखनी चाहिए कि साफ़-सुथरी रसोई, ख़ूब पकाया हुआ भोजन, सुव्यवस्थित घर और पत्नी का प्रसन्न वदन पति के हृदय को क़ाबू में रखने में संसार की समस्त संस्थाओं में सिखलाई जानेवाली समस्त ललित कलाओं से कहीं अधिक समर्थ है।

सुभार्या का सातवाँ गुण अच्छा स्वभाव या सुशीलता है। स्त्री को देखकर ही उसके स्वभाव को जान लेना बड़ा कठिन है। बुरे-से-बुरे स्वभाव की स्त्री भी मौक़े के लिये मुख पर मुसकिराहट ले आती है। अच्छे स्वभाव से हमारा तात्पर्य ढीले-ढाले स्वभाव या ऐसी शांति से नहीं, जो किसी भी चीज़ से भंग नहीं होती। वह तो आलस्य का चिह्न है। उदासीनता या मुँह फुलाये रहने का स्वभाव बहुत बुरा है। मुँह फुलानेवाला पुरुष भी बहुत बुरा समझा जाता है, फिर भीतर-ही-भीतर कुढ़ती रहनेवाली स्त्री, और वह भी पत्नी हो, तो कहना ही क्या। एक ही घर में रहते, एक ही कमरे में सोते, और चौके में बैठकर खाते हुए भी दस-बारह दिन तक स्त्री-पुरुष में, बातचीत न होने से पुरुष को जो भारी मानसिक कष्ट होता है, वह उसे सदा मन-ही-मन कुढ़ती रहनेवाली स्त्री के सहवास से होनेवाले दुःख से कहीं अधिक अच्छा प्रतीत होता है। मन में कुढ़ते रहने का स्वभाव चंचल अप्रसन्नता, अर्थात् ऐसी अकारण

अप्रसन्नता से उत्पन्न होता है, जिसका आधार तर्क नहीं होता। स्त्री बिना किसी युक्तिसंगत कारण के क्रुद्ध हो जाती है, और अपनी शिकायत नहीं बता सकती। इसलिए चुप बैठकर अपने दोष का प्रकाश करती है। इसकी चिकित्सा यह है कि जितना वह चाहे, उसे कुढ़ लेने दिया जाय। पर अच्छा यही है कि ऐसे रोग को घर में आने न दिया जाय। झगड़ालूपन एक बड़ा भारी दोष है। कोई पुरुष, और विशेषतः कोई स्त्री, सदा शिकायतें सुनते रहना पसंद नहीं करती। स्त्री का पति के समय का पालन न करने, उससे प्रेम न करने, उपेक्षा करने, और दूसरी स्त्रियों की ओर झुकने की शिकायत करना बुरा नहीं। परंतु मौक़ा-बे-मौक़ा निरंतर शिकायत करते रहना बुरा लक्षण है। इससे धर्म तथा बुद्धि का अभाव प्रकट होता है। परंतु इसके विपरीत, स्नेह-शून्य उदासीनता और भी बुरी है। "आप कब लौटकर आयँगे? आपको घर आने के लिये कभी समय ही नहीं मिलता। आपको घर से बाहर ही आनंद मिलता है।" स्त्री के ऐसे वचन, जब निराधार हों, तब पुरुष को बहुत खिजा देते हैं, और उसकी बहुत अधिक उत्सुक प्रकृति के द्योतक हैं। परंतु जो स्त्री इस बात की कुछ परवा ही नहीं करती कि पति किस समय बाहर जाता और किस समय घर आता है, जो न प्रेम प्रकट करती है और न रोष, ऐसी स्त्री से

परमेश्वर ही पति की रक्षा करे! दुराग्रह या हठ प्रत्येक मनुष्य में, विशेषकर युवती स्त्री में, बहुत बुरी चीज़ है। जिस लड़की में यह माशा भर है, युवती होकर पत्नी बन जाने पर वह अवश्य बढ़कर तोला हो जायगा। हठ करके किसी से अंतिम शब्द कहलवाना बहुत निकम्मी विजय है। परंतु कई लोगों में यह एक प्रकार का मानसिक रोग ही बन जाता है। पत्नी में दुराग्रह का होना पति के लिये बड़े दुःख की बात है। सदा झगड़ते रहनेवाला साथी बहुत बुरा होता है। जहाँ युवती स्त्रियाँ बड़ों की बातचीत में बिन बुलाए टाँग अड़ाएँ, अपनी सम्मति ठूँसें, और वाग्युद्ध के लिये ललकारें, वहाँ सुख और शांति का निवास कठिन ही है।

इस दृष्टि से उदास रहनेवाली स्त्री सबसे बुरी है। कई पत्नियाँ किसी-किसी मौक़े पर विपत्ति खड़ी करती हैं, परंतु उदासीन स्त्री इसे अपना एक काम ही बना लेती है। वह भूत, वर्तमान या भविष्य की किसी-न-किसी बात के लिये सदा ही अप्रसन्न रहती है! बहुत-सी अवस्थाओं में दोनों बाँहें बच्चों से भरी हुई इसका बहुत अच्छा इलाज सिद्ध होती हैं। परंतु यदि इतने बच्चे न हों, तो थोड़ी-सी ज़रूरत, थोड़ी-सी सच्ची तकलीफ़, थोड़ी सच्ची पीड़ा इसको ठीक कर देती है। शोक में निमग्न और सिसकियाँ भरती रहनेवाली स्त्री को कोई भी पुरुष पसंद नहीं करता।

सुभार्या का आठवाँ गुण सौंदर्य है। यद्यपि हम इसका वर्णन सबके बाद कर रहे हैं, तो भी भार्या के लिये इसका महत्त्व दूसरे गुणों से कम नहीं। जिन स्त्रियों को विधाता ने सौंदर्य नहीं दिया, वे प्रायः कहा करती हैं कि "गोरे रंग में क्या रक्खा है, सुंदरता दो दिन की चीज़ है।" परंतु फिर भी इसकी चारुता का बहुत बड़ा प्रभाव है। सुंदर चित्र जल्दी फट जानेवाली चीज़ है, काग़ज़ और रंग के सिवा उसमें कुछ नहीं होता। परंतु फिर भी हम उसकी प्रशंसा करते हैं। "भार्या रूपवती शत्रुः" यह एक बहुत पुरानी कहावत है। ऐसा जान पड़ता है कि इस कहावत का गढ़नेवाला कहना चाहता था कि रूपवती स्त्री सती-साध्वी नहीं होती, परंतु ऐसा कहने का उसमें साहस नहीं था। इसके लिये युक्ति यह दी जाती है कि कुरूपा की अपेक्षा रूपवती पर अधिक पुरुषों की दृष्टि जाती है, इसलिये उसका पतन अधिक संभव होता है। आओ, तनिक इस पर विचार करें।

यह ठीक है, रूपवती स्त्री पर अधिक पुरुषों की दृष्टि पड़ती है और उसके रास्ते में प्रलोभन अधिक होते हैं; परंतु ऐसी कुरूपा स्त्री संसार में शायद कोई भी नहीं, जिसका रूप जवानी में कुछ-न-कुछ चारु न हो जाता हो। भद्दी-से-भद्दी स्त्री भी यौवन-काल में अनेक पुरुषों के हृदयों को अपनी ओर आकृष्ट कर लेती है। अब इन

दो में से किसके गिरने की संभावना अधिक है ? जो जानती है कि मेरे चाहनेवाले बहुत हैं; वह यदि दुराचार करना भी चाहेगी, तो इस मतलब के लिये किसी पुरुष को चुनने में शीघ्रता नहीं करेगी, क्योंकि वह समझती है कि मेरा सौंदर्य मेरे लिये बढ़िया-से-बढ़िया पुरुष के मन में प्रलोभन पैदा कर सकता है। इसके विपरीत, कुरूपा जानती है कि मेरे चाहनेवाले थोड़े ही निकलेंगे और यह जवानी भी बहुत दिन न रहेगी, इसलिये यदि उसकी प्रकृति दुराचार की ओर हो, तो वह अपने काम के लिये पुरुष को चुनने में देर न लगायेगी।

आप यदि व्यभिचार के इतिहास की पड़ताल करेंगे, तो आपको मालूम होगा कि जहाँ कोई विवाहिता स्त्री पातिव्रत्य-धर्म से गिरती है, वहाँ दस में से नौ दशाओं में दोष पति का होता है। उसकी अपेक्षा, उसके स्पष्ट रूप से पत्नी का निरादर करने, उसकी प्रेम-शून्य उदासीनता, उसके बुरे उदाहरण से पत्नी सती-धर्म का परित्याग करने पर विवश होती है। यदि कोई पति रुपए या पद के लिये किसी स्त्री से विवाह करता है, परंतु फिर उसके सुंदर न होने के कारण उसकी उपेक्षा करता है, तो वह बड़ा मूर्ख और पापी है। यदि यह सत्य है कि पतियों की उदासीनता और प्रेमाभाव के कारण पत्नियाँ पतित हो जाती हैं, तो

रूपवती की अपेक्षा कुरूपा स्त्री के गिरने की अधिक संभावना है।

कपड़ों की दृष्टि से भी रूपवती भार्या कुरूपा की अपेक्षा कम ख़र्चीली होती है। अनुभव बताता है कि कुरूपा स्त्रियाँ ही सदा अपने वस्त्राभूषण पर अधिक ध्यान देती हैं। तर्क भी यही मानता है। बहुत थोड़ी स्त्रियाँ ऐसी हैं, जो रूपवती हैं और जानती नहीं कि हम रूपवती हैं। यदि उन्हें मालूम हो कि लोग हमारे मुख-मंडल की स्वभावतः ही प्रशंसा करते हैं, तो क्या वे यह पसंद करेंगी कि उनके रँग-रूप को छोड़कर वे उनके फ़ीते, तिल्ले, रेशमी कपड़े और जड़ाऊ गहने की प्रशंसा करें।

अब रही शिष्टाचार और स्वभाव की बात। निस्संदेह कई रूपवती रमणियाँ बड़ी मानिनी और सगर्वा होती हैं। परंतु अपने रूप पर प्रसन्न होने के लिये उनके पास प्रबल कारण है, इसलिये वे पुरुष को रसिकता का अवसर देती हैं, और यह रसिकता विवाहित जीवन में एक बहुमूल्य चीज़ है। सच्ची बात यह है कि सुंदरता स्त्रियों के केवल चेहरे के रङ्ग-रूप में ही नहीं, वरन् उनकी गति-मति में भी पाई जाती है। परंतु इस बात में प्रकृति बड़ी न्यायशीला है, क्योंकि वह रूपवती तथा कुरूपा दोनों को प्रकीर्ण रूप से रसिकता तथा उल्लास देती है। इस गुण

का अभाव रूपवती में वैसा ही खटकता है जैसा कि कुरूपा में।

परंतु स्त्री के सौंदर्य का बड़ा उपयोग, उसका बड़ा क्रियात्मक लाभ यह है कि यह स्वभावतः तथा अनिवार्य रूप से पति को अपने आपमें प्रसन्न रखती है। मुझे रूपवती स्त्री मिली है, यह अनुभव करके वह सदा हँस-मुख बना रहता है। बुढ़ापा आने पर जब पति-पत्नी साझे की अनेक चिन्ताओं और स्वार्थों के कारण एक दूसरे के प्रिय बन चुकते हैं, जब बच्चे पैदा होकर उनको एक दूसरे से प्रकृति के मज़बूत-से-मज़बूत बंधनों के साथ जकड़ चुकते हैं, तब इस आयु में रूप-रंग का इतना महत्त्व नहीं रहता ; परंतु मस्तानी जवानी के दिनों में जब पुरुष की आँखें इधर-उधर घूमती रहती हैं, तब घर से निकलने पर हर बार अपनी जीवन-संगिनी से अधिक सुंदर मुखों का दर्शन होना पति के लिये भय से ख़ाली नहीं।

सौंदर्य किसी हद तक रुचि की भी बात है। जिस चीज़ को एक मनुष्य सुंदर कहता है, दूसरा उसे वैसा नहीं समझता। और ऐसा होना हमारे लिये सौभाग्य की बात है, नहीं तो बड़ी ख़राबी होने का डर था। फिर भी कई ऐसी चीज़ें हैं, जिनकी सब पुरुष प्रशंसा करते हैं, और पति जब देखता है कि उन चीज़ों का कम-से-कम

कुछ भाग मेरे अधिकार में भी है, तब वह सदा बहुत प्रसन्न होता है। वह अपने लिये इसे एक प्रशंसा की बात समझता है। वह मन में कहता है कि संसार समझता होगा कि इसमें ज़रूर कोई-न-कोई ख़ूबी है, जो इसे ऐसी सुंदरी पत्नी मिली है।

रोग, व्यापार में विपत्ति, घाटा इत्यादि अनेक ऐसी अचिंतित घटनाएँ हो सकती हैं, और अनेक ऐसी, पूर्णतया नामहीन अवस्थाएँ हैं, जो नव-विवाहिता सुंदरी के पति को बताती हैं कि जिसको पाकर तुम फूले नहीं समाते, वह वस्तुतः स्वर्गीय देवी नहीं। इस प्रकार की कितनी ऐसी बातें हैं, जो उमंगों और विकारों पर घड़ों पानी फेंक देती हैं, जो शांतिपूर्वक विचार करने पर विवश करती हैं कि किसी ऐसी चीज़ की, और वह भी बहुत बड़ी राशि में, आवश्यकता है, जो उसको उसकी इस परिवर्तित तथा प्रबुद्ध दशा में सानंद रख सके। स्त्रियों का अनुराग पुरुषों के समान शीघ्र ठंडा नहीं हो जाता। उनका प्रेम-प्रदीप अधिक स्थिरता से जलता है, और ज्यों-ज्यों जलता है, त्यों-त्यों अधिक चमकता है। युवा पुरुष को विश्वास करना चाहिए कि एक सुंदरी के और एक कुरूपा के प्रेम के प्रभाव में भारी भेद होता है। तर्क और तत्त्वज्ञान चाहे कुछ ही कहें, परंतु सवेरे काम पर जाते समय सुंदरी भार्या का मुख देखकर पुरुष का

जितनी प्रसन्नता होती है उतनी दूसरे प्रकार की स्त्री का मुख देखकर नहीं होती ।

परंतु एक बार विवाह हो चुकने पर जो पुरुष अपनी स्त्री को, सुंदरी न होने के कारण, तुच्छ समझकर घृणा की दृष्टि से देखता है, वह बड़ा अन्याय और क्रूरता करता है, और यदि वह इसी कारण उसके साथ कठोरता का बर्ताव करता है, तो वह पशु है। परंतु ऐसी अवस्थाओं में न्यायपूर्वक चलना प्रत्येक पुरुष का काम नहीं । इसके लिये गहरे सोच-विचार का प्रयोजन है। इसलिये सौंदर्य-उपासकों को चाहिए कि पीछे से खटपट करने की अपेक्षा पहले ही देखभाल कर विवाह करें ।

---

# सुपति




वाहिक जीवन को सुखी बनाना केवल पत्नी का ही कर्तव्य नहीं। यह केवल उसके ही वश की बात भी नहीं। जब तक पति और पत्नी दोनों ही उसके लिये यत्न न करें, दोनों ही अपने आचार-विचार का ध्यान न रक्खें, तब तक उनको इसमें सफलता नहीं हो सकती। परंतु आजकल देखने में क्या आता है, सब ओर स्त्रियों के सुधार पर ही ज़ोर दिया जाता है। चाँद, गृहलक्ष्मी, स्त्री-दर्पण और स्त्री-धर्म-शिक्षक इत्यादि बीसियों पत्रिकाएँ स्त्रियों को उपदेश की ओषधि पिलाने के लिये ही प्रकाशित होती हैं, परंतु आज तक मेरी दृष्टि एक भी ऐसी पत्रिका पर नहीं पड़ी, जिसका काम पुरुषों

को अच्छे पति और पिता बनने का उपदेश करना तथा उपाय बताना हो। पुरुष तो इस संबंध में कोई उपदेश सुनना ही अपना अपमान समझते हैं। परंतु सच्ची बात यह है कि सौ पीछे कदाचित् पाँच पुरुष भी मुश्किल से ऐसे नहीं मिलेंगे, जो अच्छे पति और अच्छे पिता कहलाने के पात्र हों—जिन्हें गार्हस्थ्य विज्ञान का यथोचित ज्ञान हो। मूर्ख-से-मूर्ख पुरुष भी अपने को स्त्री को उपदेश देने का अधिकारी समझता है।

पत्नी का अच्छा या बुरा होना बहुत कुछ पति पर निर्भर करता है। एक उत्तम स्त्री को भी एक दुर्बलेंद्रिय, कठोर, फ़िज़ूल-खर्च, निरादर करनेवाला और दुश्चरित्र पति एक सचमुच बुरी भार्या और बुरी माता बना सकता है। उसकी स्वाभाविक प्रकृति और विद्या को छोड़कर शेष जो कुछ हम स्त्री में देखते हैं, वह दस में से नौ भाग उसके पति का बनाया हुआ होता है। कुमारी कन्या पिघले हुए शीशे के समान है। उसे जैसे साँचे में ढाल दिया जाय, वह वैसी ही बन जाती है। पति के लिये सबसे पहली बात यह है कि चाहे वह कोई भी काम करता हो, चाहे उसकी कितनी भी आय हो, वह पत्नी को ख़र्च में किफ़ायत करने की आवश्यकता का अनुभव कराए। वह उसे समझाए कि होनेवाले बच्चों के लिये भी हमें अभी से कुछ-न-कुछ बचाते रहना चाहिए। यह

ठीक है कि मनुष्य को अपनी कमाई को ख़र्च करने का पूर्ण अधिकार है, परंतु नैतिक दृष्टि से विवाह के समय मनुष्य भावी संतान के साथ ऋण का ठेका करता है। इसलिये विवाहित जीवन के आरंभ से ही ख़र्च इतना कम रखना चाहिए, जितना कि जीवन में अपने पद और कुलीनता के विचार से रक्खा जा सकता है।

आजकल नौकर रखना एक फ़ैशन-सा हो रहा है। जिसके नौकर नहीं, उसकी स्त्री अपनी सखियों की दृष्टि में अपने को अपमानित समझने लगती है। जो मनुष्य धनाढ्य है या जहाँ काम इतना अधिक है कि गृहस्थी के कार्य को चलाने के लिये बाहरी सहायता की आवश्यकता है, वहाँ एक या अनेक नौकर अवश्य रखने चाहिए; परंतु जिस घर का काम केवल दो हाथ कर सकते हैं, वहाँ चार की क्या आवश्यकता है? बच्चे हो जाने पर बेशक बाहरी सहायता का प्रयोजन होता है। परंतु उससे पहले अकेले पति-पत्नी के लिये नौकर की क्या आवश्यकता है? स्त्री युवती है, फिर पति-पत्नी दोनों क्या घर का काम नहीं चला सकते? इसमें कोई संदेह नहीं कि नौकर का रखना अमीरी का चिह्न और फ़ैशन है, और इस प्रथा का विरोध सुनकर कई दंपति क्रुद्ध होंगे, परंतु दीर्घ अनुभव बताता है कि यह वैवाहिक जीवन के लिये विष के समान है, और उस दरिद्रता और उन असंख्य दुःखदायक ब्याहों तथा चिंताओं का मूल

कारण है, जो वैवाहिक आनंद को शीघ्र ही नष्ट कर डालती हैं। हमने अनेक ऐसे युवक देखे हैं, जो पहले तो नई दुलहिन के चाव में नौकर रख लेते हैं; परंतु कुछ काल उपरांत जब गृहस्थी के दूसरे आवश्यक ख़र्चों से कचूमर निकलने लगता है, तो तंग होकर नौकर को हटा देने पर विवश होते हैं। परंतु एक बार आलस्य के जीवन का स्वभाव हो जाने पर फिर पत्नी को अपने हाथ से काम करना मुश्किल जान पड़ता है। बस, घर में कलह और अशांति रहने लगती है।

प्रश्न हो सकता है कि भला, यदि स्त्री घर का सारा काम न कर सकती हो? न कर सकती हो! स्त्री जवान हो और घर का चौका-भाँड़ा न कर सके, मैले कपड़ों को धो और फटे हुओं की मरम्मत न कर सके, घर में झाड़ू न लगा सके, अपना तथा पति का बिछौना न बिछा सके! यह कैसी बात है! तो फिर यदि पति बहुत धनाढ्य नहीं और वह आप भी दहेज़ में बहुत धन नहीं ला सकी, तो अच्छा यही था कि उससे विवाह ही न किया जाता। स्मरण रखिए, थोड़े-से धन से नौकर रखनेवाली पत्नी उस पत्नी की बराबरी नहीं कर सकती, जो नौकर की मुहताज ही नहीं।

यदि घर का काम सचमुच इतना कड़ा हो कि एक युवती बिना कष्ट के उसे पूरा न कर सके या उससे वह बहुत अधिक थक जाती हो; या इससे स्वास्थ्य को हानि

पहुँचने का डर हो ; या सौंदर्य के बिगड़ने का भय हो, तब बेशक चिंता की बात है ; परंतु प्रायः घर का काम बहुत कड़ा नहीं होता, वरन् इससे स्वास्थ्य सुधरता, चित्त प्रसन्न होता, और सौंदर्य चिरकाल तक बना रहता है। आपने बहुधा चक्की पीसते, कपड़े धोते, चरखा कातते समय लड़कियों को गाते सुना होगा; परंतु सुई का काम करते समय वे कभी नहीं गातीं। आज से कुछ वर्ष पहले हिंदू-घरानों में स्त्रियों के लिये काम करना कोई ताने या उलाहने की बात न समझी जाती थी। बड़े-बड़े अमीर-घरों में भी गृह-देवियाँ स्वयं भोजन बनाया करती थीं। परंतु अँगरेज़ी फ़ैशन और सभ्यता के आने से अब हाथ से काम करना अपमान-जनक समझा जाने लगा है। यही कारण है कि नाम-मात्र उच्च जातियों में सौंदर्य का ह्रास हो रहा है और जिन्हें नीच कहा जाता है, उनमें शारीरिक परिश्रम के प्रताप से रूप-लावण्य दिन-दिन अधिक बिखर रहा है। अँगरेज़ों के पास साम्राज्य और धन-दौलत अधिक होने से उनकी स्त्रियों में हाथ से काम करने को अपमान-जनक समझने का मिथ्या गर्व उत्पन्न हो गया है, और उसी की नक़ल भारत की नवशिक्षिता स्त्रियाँ भी करती हैं, परंतु अमेरिकन पत्नियाँ किसी भी ऐसे काम को करने में अपना अपमान नहीं समझतीं, जिसमें उनकी रुचि और प्रकृति हो और जो साथ ही युक्तिसंगत

भी हो। वे किसी ज़रूरत या मजबूरी के कारण नहीं काम करतीं, क्योंकि उनके पति बड़े ही सदय और सदा उनके अनुकूल रहनेवाले हैं। नगरों में बाज़ार जाकर सब चीज़ें खरीदती और आप उठाकर घर लाती हैं। देहात में वे न केवल घर का ही काम करती हैं, प्रत्युत वाटिका और खेत में जाकर निराई करती, फल इकट्ठे करती और पानी देती हैं। इससे उनके पतियों को ख़ूब बचत होती है, और वे भी मुक्तहस्त से पत्नियों को धन देकर उन्हें सदा प्रसन्न रखते हैं।

पति यदि घर के काम में पत्नी को थोड़ी-सी सहायता दे दे—उसके लिये पानी ला दे, भाजी छील दे, आग जला दे, बच्चा उठा ले—तो उसके लिये कौन-सी अपमान की बात है ? आख़िर वह भी तो गृहस्थीरूपी गाड़ी का एक पहिया ही है। और, यदि स्त्री बीमार हो, तब तो पति उसकी जितनी भी सेवा-शुश्रूषा करे, उसको सुखी, निश्चिंत और नीरोग रखने का जितना भी उद्योग करे, थोड़ा है। यह पति का परम कर्तव्य है। उसको रोग-मुक्त करने के लिये धन व्यय करने में पति को तनिक भी संकोच न होना चाहिए। नीरोग हो जाने पर उसका पति के प्रति प्रेम तथा कृतज्ञता का भाव बहुत बढ़ जायगा।

इस महत्त्व-पूर्ण विषय में आरंभ ही सब कुछ है। आपको उसे इस बात का विश्वास दिलाने में बहुत कुछ करना

पड़ेगा कि जिस बात की आप सिफ़ारिश करते हैं, वह न केवल लाभदायक ही है, न केवल उचित ही है, वरन् उसके करने से स्त्री की सामाजिक स्थिति भी नहीं गिरती। तब वह उसे प्रसन्नता-पूर्वक करने लगेगी। अब उसे पड़ोसियों की दृष्टि में गिर जाने का भय है। वे सब बातों में उसके समान हैं, परंतु घर का काम नहीं करतीं। उनको वह कैसे मुँह दिखाए। यहाँ आपको आलस्य के साथ नहीं, वरन् अनिष्टकर फ़ैशन के साथ लड़ाई लड़नी है। परंतु इस युद्ध की नौबत ही क्यों आए! इस महत्त्व-पूर्ण विषय का निर्णय और पूरा-पूरा समझौता पहले ही हो जाना चाहिए। यदि स्त्री का आप पर सच्चा प्रेम है, और उसमें व्यवहार-बुद्धि है, तो वह एक मिनट के लिये भी संकोच न करेगी। और, यदि उसमें इन दोनों बातों की कमी है, और तुम उन्मत्त होकर उस पर इतने लट्टू हो रहे हो, उसके बिना तुम्हारा जीना कठिन है, तो एक धन लुटानेवाली सेविका के दास बनकर कष्ट तथा चिंता में दिन काटने के सिवा तुम्हारे लिये दूसरा उपाय नहीं है।

सबसे विचारणीय प्रश्न मुग्धा पत्नी के प्रति तुम्हारा आचरण है। अनेक प्रौढ़ा और विधवा स्त्रियों का हृदय काल और जीवन के कटु अनुभवों से अपेक्षा-कृत कठोर हो जाता है। पति के कड़े और रूखे व्यवहार से उनका हृदय विदीर्ण नहीं होता। परंतु बाला और अनुभव-

शून्य पत्नी की दशा सर्वथा विपरीत है। तुम्हें यह बात कभी न भूलनी चाहिए कि तुम्हारी पहली घुड़की उसके कोमल हृदय में कटार का काम करती है। प्रकृति का कुछ ऐसा नियम है कि विवाह के बाद पुरुषों की लालसा कम तीव्र हो जाती है, परंतु इसके विपरीत स्त्रियों का अनुराग बढ़ने लगता है। इस संबंध में संतान हो जाने पर उनका अनुराग बालक और पति में बँट जाता है ; परंतु तब तक उनका सारा प्रेम तुम्हीं पर है, और यदि तुम सुखी होना चाहते हो, तो प्राणपण से उस प्रेम का बदला दो। दूसरे लोगों के साथ तुम भले ही नाराज़ हो जाओ, परंतु स्त्री के नाराज़ होने का कोई अवसर न आने दो। तुम्हारी वाणी, तुम्हारी दृष्टि और तुम्हारे आचरण पर सदा प्रसन्नता की छाप रहनी चाहिए।

परंतु पत्नी के प्रति प्रेम तथा प्रसन्नता का भाव दर्शाने का ढंग वह नहीं, जो योरपीय समाज की देखा-देखी कुछ काले साहब लोग करने लगे हैं। पत्नी का रूमाल या दस्ताना गिर जाने पर चटपट उठाने दौड़ना, स्त्री पर छतरी लगाए चलना, व्यर्थ झूठी श्लाघा करना, उसके शरीर पर गहने लटकाकर उनकी झनकार पर मुग्ध होना और उसके मुखचंद्र को चकोर की तरह टकटकी लगाए देखते रहना, सभा-समाज में जाते समय हाथ में

हाथ देकर चलना और उसके बूट के तसमें खोलना, ऐसी सब बातें बनावट-मात्र और हास्य-जनक हैं। इन छिछोरेपन की बातों के बदले स्त्री के साथ सचमुच के भलाई के काम करके अपना प्रेम तथा सम्मान-भाव प्रकट करो। तुम्हारे मन में उसके स्वास्थ्य, उसके जीवन और उसकी मानसिक शांति का जो हर समय ध्यान रहता है, उसको अपने स्पष्ट कार्यों में प्रकट करो; तुम्हारे मुख से निकली हुई प्रशंसा उसको प्रसन्नता से भर दे, परंतु यह सचाई और बुद्धि के अनुकूल और उसको तुम्हारी निष्कपटता का विश्वास दिलानेवाली हो। जो पुरुष अपनी पत्नी की झूठी खुशामद करता है, वह उसके कानों को दूसरों के मुख से अतिशयोक्ति-पूर्ण बातें सुनने के लिये तैयार करता है। तुम्हारे शब्द नहीं, वरन् तुम्हारे कर्म उसे प्रतिदिन और प्रति घड़ी इस बात का विश्वास दिलाएँ कि तुम्हारे हृदय में उसका स्वास्थ्य, जीवन और सुख का मूल्य संसार के अन्य सब पदार्थों से बढ़कर है; और यह बात उस पर विशेष-रूप से ऐसे समयों में अभिव्यक्त हो जाय, जब उसे इसकी अनिवार्य आवश्यकता होती है।

एक समय की बात है, मेरी स्वर्गीय धर्मपत्नी अपने मायके में थीं। वह गाँव मेरे गाँव से कोई पंद्रह कोस के अंतर पर है। जिन दिनों की यह बात है, उन दिनों

वहाँ इक्का-मोटर कुछ न जाता था। एक दिन मुझे एका-एक उनके बहुत बीमार हो जाने का समाचार मिला, मैं तुरंत घोड़े पर सवार होकर वहाँ जा पहुँचा। वहाँ पहुँच-कर उनको होशियारपुर-अस्पताल में ले आना ही उचित जान पड़ा, क्योंकि दशा बहुत शोचनीय थी। उस गाँव में कोई बहली भी न थी, जिसमें बैठाकर उन्हें लाया जाता। मैं उसी दिन फिर अपने गाँव वापस आया, और घर से अपनी बहली लेकर उसी रात ससुराल जा पहुँचा। सवेरे रोगी को बहली में बैठाकर सायंकाल घर आ गया। फिर दूसरे दिन उसे ले जाकर अस्पताल में दाखिल करा दिया। अस्पताल में भी मेरा उनके पास रहना आवश्यक था। मैं उन दिनों अपने घर से कोई एक मील के अंतर पर स्कूल में काम करता था। होशियारपुर हमारे गाँव से कोई ढाई मील की दूरी पर है। मैं रात अस्पताल में सोता, तड़के उठकर घर आता, वहाँ नहा-धोकर स्कूल जाता और स्कूल से बारह बजे लौटकर घर पर भोजन करता, और फिर रोगी के लिये भोजन दोपहर को ही होशि-यारपुर पहुँचाता। इस प्रकार मुझे कोई डेढ़ मास दौड़-धूप करनी पड़ी। ईश्वर की कृपा से धर्मपत्नी नीरोग हो गई। इसके बाद मैंने उन्हें अपनी सखियों और संबंधियों के पास मेरी इस सेवा और प्रेमभाव के लिये कृतज्ञता प्रकट करते देखा। मैंने यह भी अनुभव किया कि उस दिन से

मेरे प्रति उनका अनुराग तथा विश्वास भी बहुत बढ़ गया। मेरी इस तुच्छ सेवा के असाधारण मालूम होने का एक कारण और भी था। उन दिनों हमारे देहात में, लोक-लाज के कारण, कोई नवयुवक पति अपनी पत्नी की इस प्रकार प्रत्यक्ष रूप से सेवा करने का साहस न कर सकता था। पत्नी की उपेक्षा करने में ही पति का महत्त्व माना जाता था। तब तक हमारे गाँव का कोई भी युवक अपनी बीमार पत्नी को चिकित्सा के लिये अस्पताल न ले जा सका था, यद्यपि कई एक के प्राण भी जाते रहे थे। मुझ पर भी पहले बहुत-सी फबतियाँ कसी गईं, मुझे स्त्री-दास कहा गया; परंतु मेरे उदाहरण ने बाद को दूसरों के लिये मार्ग खोल दिया। इस झूठी लोक-लाज की परवाह न करने के कारण ही मेरी धर्मपत्नी पर मेरी निष्कपटता का अत्युत्तम प्रभाव पड़ा, और यह प्रभाव भविष्य में, उनको अपने अनुकूल बनाने में, मेरे बहुत काम आया।

मैं समझता हूँ, जो पुरुष गरमी की रात में जागकर बीमार पत्नी को पंखा झलता है; उसे नींद आ जाय, इसलिये जो कुत्तों को उसके आसपास भोंकने नहीं देता, जो सिर दर्द होने पर उसका सिर दबाता है, वह लाहौर की ठंडी सड़क पर बाँह डालकर चलनेवाले या उसे गहनों से लाद देनेवाले पति की अपेक्षा उसका अधिक सम्मान

करता है। लाहौर के सरकारी कालेज में एक हिंदू-प्रोफ़ेसर थे। आप विलायत भी हो आए थे। यद्यपि घर में पति-पत्नी की पटती न थी, परंतु एक आर्यसमाज के उत्सव पर उन्होंने अपनी संस्कृतज्ञा भार्या के बूट के तसमे खोल-कर अपने पत्नी-सम्मान का स्वाँग भर ही दिया, किंतु दुनिया उनके पारिवारिक जीवन को जानती थी। इसलिये उनके इस अनोखे कृत्य से कीर्ति के स्थान में उनकी निंदा ही हुई। इसलिये पत्नी के प्रति अपने प्रेम को दिखलाने की सच्ची रीति यह है कि जिस समय उसका जीवन संकट में हो, उस समय सब काम छोड़कर उसकी चिंता से चिंतातुर हो जाओ। सच्चे प्रेम के लिये उसे गोटे-किनारी से मढ़े हुए बहुमूल्य वस्त्रों में लपेटने और मणि-मुक्ता-जटित आभूषणों से अलंकृत करने की उतनी आवश्यकता नहीं।

स्मरण रहे कि पत्नी के प्रति अपने सच्चे और हार्दिक प्रेम का जो यथासंभव सबसे बड़ा प्रमाण आप दे सकते हैं, वह उसे अपना समय देना है। दफ़्तर के काम से, वाणिज्य-व्यापार के काम से, सरकारी और ग़ैरसरकारी लोगों से मिलने से जो भी समय बचे, वह पत्नी ही के अर्पण हो। इस काम में मित्रों से मिलना-मिलाना भी आ जाता है; परंतु उस पुरुष को हम क्या कहें, जो समय बिताने के लिये अपना घर छोड़कर दूसरों के यहाँ

भटकता फिरता है। जो आधी-आधी रात तक दूसरों के घर बैठकर गपशप किया करता है। जो केवल भोजन के लिये ही घर में कुछ मिनट बैठता है। जिन लोगों को आनंद के लिये नित सिनेमा, नाटक या सर्कस देखने या दूसरों के यहाँ रात को जाकर हुक्का-तमाकू पीते रहने का दुर्व्यसन पड़ जाता है, उनका गृह-सुख सर्वथा नष्ट हो जाता है।

हमारे एक मित्र के घर जब कोई ऐसा ही गपशप का व्यसनी मित्र कालयापन के लिये रात का भोजन करके आता और देर तक उठने का नाम न लेता, तो उनकी धर्मपत्नी मन-ही-मन उसको कोसती हुई कहा करती कि "घर-द्वार से निकाले हुए निगोड़े यहाँ आ मरते हैं, अपने घर में इनको बैठना ही नहीं आता।" श्रीमतीजी का क्रोध उचित ही था। कारण, वह समय उनका अपने पति के साथ बैठकर बातचीत करने का होता था, और उसे वह बिना बुलाए मेहमान छीन लेते थे। जिन लोगों को अपने घर में आनंद नहीं मिलता, वही इस प्रकार दूसरे दंपतियों के रंग में भंग डालते फिरा करते हैं। यदि इन महाशयों की पत्नियाँ अपने पतियों का अनुकरण करती हुई दूसरों के घरों में आनंद की तलाश में घूमने लगें, तो सारा घर चौपट हो जाय।

जब हम अकेले हों, तो हमारा मन उसी प्राणी से मिलने को चाहता है, जिसकी संगति में हमें सबसे अधिक

प्रसन्नता होती है। इसलिये जो पति चाहे उसके जीवन की अवस्था कुछ ही हो, अपने अवकाश का समय अपनी पत्नी और सन्तान को छोड़कर किसी दूसरे की संगति में बिताता है, या जिसको कम-से-कम ऐसा करने की लत है, वह स्त्री तथा बच्चों से अपने आचरण द्वारा उतने ही साफ़ तौर पर कहता है, जितना कि वह अपनी वाणी से कह सकता है कि "मुझे तुम्हारी संगति की अपेक्षा दूसरों की संगति में अधिक प्रसन्नता होती है।" बच्चे इसका बदला पिता के प्रति अनादर के रूप में देते हैं, और थोड़ा-सा भी मान रखनेवाली स्त्री के लिये तो यह कलेजे में कटार है, या फिर प्रतिकार की उत्तेजना। और यह बदला भी इस प्रकार होता है, जिसके लिये साधन ढूँढ़ने में तरुणी नारी को देर नहीं लगती। घर से ग़ैरहाज़िर रहनेवाले पतियों की पत्नियों के सतीत्व का ईश्वर ही रक्षक है! ऐसे पति को अपनी पत्नी से सती रहने की आशा करने का कोई अधिकार नहीं। जो लोग मदिरा-पान करके रात-भर वेश्या के यहाँ पड़े रहते हैं, और तड़का होते ही, नशे में मदमत्त, मुँह और नाक से दुर्गंध के फ़व्वारे छोड़ते और अंड-बंड बकते, बेचारी घरवाली को दुःख देने के लिये घर में आ लुढ़कते हैं, वे किस मुँह से स्त्री से व्रतधारिणी होने की आशा करते हैं। विवाह के समय उनकी स्त्री समझती है कि

इसी प्रकार की एक दूसरी घटना है। हमारे जात-पाँत-तोड़क मंडल ने सन् १९२३ में एक शुद्ध हुई यवन-सुंदरी का विवाह एक हिंदू के साथ कर दिया। वह पश्चिमोत्तर सीमा प्रांत का निवासी था। कुछ दिनों के बाद कई कारणों से मुसलमानों ने उस मनुष्य को मार डाला। अतः उस युवती के भरण-पोषण का भार मंडल पर पड़ा। लाहौर में आर्य-समाज के सदस्यों ने उसकी अच्छी आव-भगत की। जब उससे पुनर्विवाह का प्रस्ताव किया जाता, तो वह स्पष्ट कहती कि अब तो मैं इस बंधन में नहीं पड़ूँगी, विद्या पढ़कर धर्म की सेवा करूँगी। श्रद्धालु आर्यसमाजी उसकी इन बातों से बहुत प्रसन्न होते। कइयों ने तो अपने व्याख्यानों में उसे सीता और सावित्री तक कह डाला। परंतु मुझे उसके लक्षण ऐसे नहीं देख पड़ते थे, जिन्हें देखकर कहा जा सके कि जो कुछ यह कह रही है, वही इसका आंतरिक भाव है। वह मेरे यहाँ ठहरी हुई थी। एक दिन मैंने उससे एकांत में कहा कि तेरा इस प्रकार विवाह से इनकार करना ठीक नहीं, पीछे पछतायगी। उसने झट कह दिया कि विधवा-सहायक सभा के उपदेशक की स्त्री मुझसे एक दूकानदार के साथ विवाह कर लेने को कहती थी। मैं उसके साथ विवाह नहीं करना चाहती। आप मेरे लिये कोई उपयुक्त पुरुष ढूँढ़ दीजिए, मुझे कोई इनकार

नहीं। परंतु यह बात अभी प्रकट न होनी चाहिए। मैंने कहा, बहुत अच्छा।

उन दिनों उसके पति के मारनेवालों पर मुक़द्दमा चल रहा था। मुक़द्दमे के फ़ैसले के पहले विवाह करना मैं उचित भी नहीं समझता था। इसलिये उसे एक विद्यालय में रख दिया, ताकि वह कुछ पढ़-लिख भी जाय और उस पर आर्य-संस्कार भी पड़ते रहें। इन्हीं दिनों मेरी धर्मपत्नी बहुत अधिक बीमार हो गईं। उनकी इच्छा के अनुसार मैं उन्हें कनखल ले गया, और चिकित्सा कराने लगा। वहाँ मुझे कोई ढाई महीने ठहरना पड़ा। एक दिन शाम को हरद्वार में, हर की पैड़ी के पास, गंगा-तट पर टहल रहा था कि वही स्त्री मुझे मिल गई। मैंने पूछा, तुम यहाँ कैसे? उसने कहा—मेरी सास मुझे यहाँ गंगा-स्नान के लिये ले आई हैं। कल मैं बहनजी (मेरी धर्मपत्नी) को देखने आऊँगी। गंगा-तट पर कुछ बंगाली विधवाएँ सिर मुड़ा रही थीं। उनकी ओर संकेत करके बोली—मैं भी इनकी तरह सिर मुड़ा लूँ? मुझे यह सुनकर बड़ा आश्चर्य हुआ। मैंने मन में कहा—अब यह मुझे भी धोखा देना चाहती है। मैंने उससे कहा, मैंने तुम्हारे लिये क्या इतना धन और परिश्रम इसलिये व्यय किया है कि तुम सिर मुड़ा लो? मैं तो तुम्हारे द्वारा आर्य-जगत् की वृद्धि चाहता हूँ। तब वह मुसकिराती हुई चुप हो गई। परंतु

बाद को लाहौर पहुँचने पर मुझे मालूम हुआ कि जिस समय वह मेरे साथ सिर मुड़ाकर धर्म की सेवा में शेष जीवन व्यतीत करने की बातें कर रही थी, ठीक उसी समय अपना हृदय एक पेशावरी हिंदू-युवक को दे चुकी थी। उसने स्वयं उस युवक के साथ विवाह कर लिया, किसी को ख़बर भी नहीं हुई।

अब मैं नारी-प्रकृति के संबंध में एक घटना का उल्लेख करके इस लेख को समाप्त करता हूँ। लाहौर में एक पुस्तक-विक्रेता हैं। उनकी आयु पच्चीस-छब्बीस वर्ष ही की थी कि उनकी धर्मपत्नी को राजयक्ष्मा हो गया। जब उसकी अवस्था बहुत बिगड़ी, तो वह अपने पति से कहने लगी—अब मेरा बचना कठिन है, मेरी मृत्यु अवश्यंभावी है। मेरे मरने के बाद आप विवाह अवश्य कर लें, नहीं तो आपको बड़ा कष्ट होगा। आपके विवाह करने से जहाँ आपको सुख होगा, वहाँ मेरा यह डेढ़ वर्ष का लड़का भी पल जायगा। पति ने कहा—मैं विवाह नहीं करने का। परमेश्वर करे, तुम्हीं आराम हो जाओ। कुछ दिन बाद स्त्री ने फिर विवाह कर लेने के लिये ताकीद की, और इसी में अपनी प्रसन्नता प्रकट की। परंतु पति ने फिर उसी प्रकार इनकार कर दिया। पति और पत्नी में यह प्रस्ताव और इनकार इसी प्रकार कई बार हुआ।

एक दिन पति महाशय दवा आदि के लिये घर से बाहर निकले। वह अभी सीढ़ियाँ ही उतर रहे थे कि उनकी रुग्ण स्त्री खाट से उठी और अपने नन्हें-से पुत्र को खटोले पर से उठाकर, अपनी छाती से लगा, ज़ोर-ज़ोर से रोने लगी। रोने का शब्द सुनकर पति महाशय सीढ़ियों पर ही ठहर गए। उन्होंने सुना, स्त्री पुत्र को गले से लगाकर रोती हुई कह रही है—बेटा! मुझे मर जाना है। पीछे तेरा पिता दूसरी स्त्री ले आवेगा! हा, उस समय तुझे कौन प्यार करेगा? वह तुझे झिड़की देगी, डाँट-डपट करेगी। तुझे कौन लाड़-प्यार से खिलावे-ओढ़ावेगा?

इन मर्मस्पर्शी करुणाजनक शब्दों को सुनकर पति चट पत्नी के पास लौट आया, और उसे सांत्वना देने लगा कि तेरे बार-बार कहने पर भी मैंने विवाह करना स्वीकार नहीं किया था। परंतु आज मैं भगवान् को साक्षी करके प्रतिज्ञा करता हूँ कि तेरे बाद कभी विवाह न करूँगा। तू व्याकुल मत हो, अपनी आत्मा को शांत कर। कहना न होगा, पति ने सचमुच अपनी प्रतिज्ञा का पालन किया और भगवान् ने उन्हें आज्ञाकारी पुत्र तथा सुशीला पुत्र-वधू के रूप में उसका उत्तम फल दिया।

---

# संकेत



जब किसी देश में सुख और शांति होती है, लोगों को खाने-पीने की कमी नहीं होती, और बाहर के आक्रमणों का भी भय नहीं रहता, तब वहाँ ललित कलाओं का विकास होता है। लोग जीवन को सरस बनाने के लिये नए-नए उपाय सोचने लगते हैं। संगीत, कविता, चित्रकारी और शृंगार की ओर जनता को ध्यान देने का अवसर मिलता है; मनोभावों को प्रकट करने के लिये नए-नए शब्दों और संकेतों की सृष्टि होती है; युवक और युवतियाँ स्वच्छ, सुंदर वस्त्र-भूषणों से अलंकृत होकर प्रातः और सायंकाल सड़कों पर विहार करने निकलती हैं। रामायण में कहा है—जिस राजा का राज्य-प्रबंध अच्छा नहीं

होता, उसके राज्य में नगर की सुंदरियाँ अपने कांतों के साथ शाम को विहार करती हुई नहीं देख पड़तीं। सारांश यह कि ललित कलाओं की उन्नत अवस्था किसी देश के सुखी और समृद्धिशाली होने का परिचायक हो सकती है।

संकेत-शास्त्र भी ललित कलाओं के अंतर्गत ही है। इसका काम-शास्त्र के साथ गहरा संबंध है। इन दोनों की उन्नति भी तभी होती है, जब देश धन-धान्य से भरपूर और प्रजा सब प्रकार से सुखी हो। हमारे देश में किसी समय इन दोनों शास्त्रों की खूब उन्नति हुई थी। काम-शास्त्र की उन्नति का दिग्दर्शन तो मैं अपने "संस्कृत-साहित्य में काम-शास्त्र का स्थान"-शीर्षक लेख में, 'माधुरी' के किसी गतांक में, करा चुका हूँ। आज यहाँ संकेत-शास्त्र के संबंध में कुछ लिखता हूँ।

भारतीय संकेत-शास्त्र का वर्णन करने के पहले यह बता देना अनुचित न होगा कि संकेतों का प्रचार थोड़ा-बहुत प्रायः सभी जातियों में पाया जाता है। अँगरेज़ों में 'फ़ारगेट मी नाट' नाम का फूल प्रेमी और प्रेमिका की दृढ़ प्रीति का सूचक समझा जाता है; कपोत का चित्र स्नेह का परिचायक है। इसी प्रकार बलूत की शाखा और लिली का फूल भी अपना-अपना कुछ अर्थ रखते हैं। हमारे ज्योतिष में तो संकेतों से बहुत ही काम लिया गया है। उसमें ० के लिये वियत्, आकाश; १ लिये इंदु, रूप; २ के

लिये यम, रवि, चंद्र; ३ के लिये आग, त्रिकाल; ४ के लिये वेद, समुद्र; ५ के लिये इंद्रिय, भूत; ६ के लिये-रस, ऋतु; ७ के लिये मुनि, महीधर; ८ के लिये वसु, गज; ९ के लिये गो, नंद; और १० के लिये रावण के सिर, दिशा आदि संकेत हैं। इनके लिखने से इन संख्याओं का बोध होता है। इसी प्रकार फ़ारसी में भी अलिफ़, बे आदि अक्षरों के लिये संख्याएँ हैं।

अब हम काम-शास्त्र के एक प्राचीन ग्रंथ से लेकर कुछ संकेत यहाँ देते हैं।

यदि पुरुष-विषयक प्रश्न हो, तो फल का संकेत करना चाहिए। इसी प्रकार स्त्री के लिये फूल, कुल के लिये अंकुर, ब्राह्मण के लिये अनार, क्षत्रिय के लिये कटहल, वैश्य के लिये केला, शूद्र के लिये आम, राजपुत्र के लिये द्वितीया का चंद्रमा और राजा के लिये बादलों की छाया आदि संकेत कहे गए हैं। इसी प्रकार नीच कुल के लिये कोई काला फूल, सामंत-पुत्र के लिये सिर, युवा के लिये मध्याह्न, बालक के लिये कच्चा और बूढ़े के लिये पक्का फल आदि है। ब्राह्मणी के लिये कुंद का फूल, राजपुत्री के लिये मालती का फूल, वैश्य की लड़की के लिये मल्लिका (मोगरा), शूद्र की लड़की के लिये सफ़ेद कमल, मंत्री की लड़की के लिये कुमुदिनी, कामी पुरुष के लिये भ्रमर और कामिनी स्त्री के लिये आम की मंजरी आदि संकेत दिए

गए हैं। बुलाने के लिये अंकुश, छिपाने के लिये हाथी, न बुलाने या मना करने के लिये आकार ( घेरा ), रात के लिये ढका हुआ चाँद और दिन के लिये ढका हुआ सूर्य संकेत माना गया है।

पहले पहर के लिये शंख, दूसरे के लिये महाशंख, तीसरे के लिये पद्म और चौथे पहर के लिये महापद्म संकेत है। पाँचवें पहर के लिये राम, छठे के लिये विराम, सातवें के लिये प्रवर और आठवें के लिये प्रत्यूष संकेत किया गया है। तात्पर्य यह है कि जब इन समयों को बतलाना हो, तब ढंग से बातचीत में इन शब्दों को यथाभिमत कह देना चाहिए।

टेढ़ी बोलचाल से संकेतों का वर्णन ऊपर हो चुका है। अब हाथ आदि के इशारों के संकेत बताए जाते हैं। कुशल-क्षेम पूछने के लिये कान को, काम की दशा बताने के लिये केशों को, स्नेह के लिये छाती को और पूजा के लिये सिर को छूना चाहिए। यदि मौक़े का प्रश्न हो, तो तर्जनी ( अँगूठे के पासवाली ) उँगली को मध्यमा ( बीच की अँगुली ) के पीछे लगाकर इशारा करे। यदि रोकना हो, तो उँगलियों को सिकोड़ ले।

दिशाओं का संकेत इस प्रकार है—अँगूठा पूर्व, तर्जनी दक्षिण, मध्यमा पश्चिम और अनामिका उत्तर के लिये।

तिथियों का संकेत इस प्रकार है—सबसे छोटी उँगली को जड़ से लगाकर अँगूठे के ऊपर के भाग तक पाँवों में

मोटी-मोटी रेखाएँ हैं। यही यथा-क्रम प्रतिपदा से लेकर पंद्रह तिथियों के संकेत हैं।

यदि बाएँ हाथ को उँगलियों से इशारा किया जाय, तो शुक्ल-पक्ष और दाएँ हाथ की उँगलियों से इशारा किया जाय, तो कृष्ण-पक्ष समझना चाहिए। यदि अपना स्नेह प्रकट करना हो, तो प्रेमी प्रेमिका को और प्रेमिका प्रेमी को सुगंधित वस्तु दे, या भेजे। सुपारी और कत्था भी इस काम के लिये उपयोग में लाया जा सकता है। यदि अत्यंत प्रेम प्रकट करना हो, तो छोटी इलायची, या जायफल, या लौंग दी या भिजवाई जाती है। उसी प्रकार स्नेह के टूटने के लिये एक टूटा हुआ मूँगा, चिरकाल में संयोग होने के लिये दो टूटे हुए मूँगे, काम-ज्वर के लिये कोई कड़वी चीज़ और आपस में संयोग की आशा दिखाने के लिये दाख को संकेत माना है। अपना शरीर समर्पण करने में कपास, जीवन समर्पण करने में जीरा, किसी प्रकार का भय प्रकट करने के लिये भिलावाँ और निर्भयता प्रकट करने में हरीत की संकेत है। मोम से बनाई हुई विशेष मुद्रा, जिसमें पाँचों उँगलियों के नाख़ूनों से चिह्न कर दिए गए हों, और उस पर लाल डोरा लपेट दिया गया हो, पोटली कहलाती है। इसमें मोम कामातुरता को, लाल डोरा अनुराग को और पाँचों उँगलियों के नख-चिह्न पंच-बाण (कामदेव) के प्रहार को बतलाते हैं। काम से देह

के अत्यंत पीड़ित होने पर झिझरा बुना हुआ कपड़ा, अनुराग में लाल और विराग में गेरुआ या पीला वस्त्र संकेत समझना चाहिए। वियोग में फटा कपड़ा, संगम में किनारीदार और गाँठ लगा हुआ, एक का स्नेह प्रकट करने में एक और दोनों के स्नेह में दो वस्त्र संकेत समझने चाहिए।

श्रेष्ठ पुरुषों ने पाँच प्रकार का बीड़ा बतलाया है—१-कौशल, २-अंकुश, ३-कंदर्प, ४-पर्यंक, और ५-चतुरस्त्र। स्नेह की अधिकता प्रकट करने के लिये कौशल-नामक पान-बीड़ा देना, भेजना, या दिखलाना चाहिए। अपने समीप बुलाने के लिये अंकुश, काम की आतुरता दिखाने के लिये कंदर्प और संगम का द्योतक पर्यंक संकेत है।

एक पान की पीठ पर दूसरा पान मिलाकर और काले सूत से लपेटकर देना वियोग का चिह्न है। ऐसे ही आमने-सामने से पानों को मिलाकर तथा लाल सूत से लपेटकर देना संयोग का संकेत पाया जाता है। बीच से कटा हुआ तथा काले सूत से लिपटा हुआ पान त्यागने का संकेत है। प्राणपन से संगम प्रकट करने के लिये लाल वस्त्र के सूत से सीकर पान देने का आदेश है। अत्यंत अनुराग प्रकट करने के लिये निम्नलिखित संकेत है—पान में कटी हुई सुपारी तथा केसर डालकर बाहर घिसा हुआ गीला चंदन लगाकर लपेटकर दे। अनुराग, विराग, राग और

अप्रीति, इनको बतलाने के लिये यथाक्रम, लाल, गेरुए, पीले तथा काले डोरे में माला गूँथकर दे। जिस ग्रंथ से उपर्युक्त बातें ली गई हैं, उसके रचना-काल से लेकर अब तक मानव-प्रकृति में कोई विशेष अंतर नहीं हुआ। वह अब भी वैसी ही है, जैसी तब थी। अब भी लोग आपस में संकेतों द्वारा बातचीत करते हैं, अब भी वे अंग-विकारों द्वारा अनुराग और विराग प्रकट करते हैं। पश्चिमी सभ्यता ने हमारे जीवन के सभी विभागों पर प्रकाश डाला है। हमारे खान-पान, रहन-सहन, राग-विराग और बोल-चाल, सभी पर उसका थोड़ा-बहुत रंग चढ़ा है। ऐसी दशा में इस गुप्त भाषा में भी कुछ-न-कुछ फेरफार अवश्य हुआ है। पर यह कोई नहीं कह सकता कि आजकल के युवक और युवतियाँ किसी गुप्त भाषा का व्यवहार नहीं करते। हमारा तो विश्वास है कि जब तक संसार में नर और नारी का जोड़ा है, जब तक उनमें एक दूसरे के लिये आकर्षण है, तब तक यह भाषा कभी लुप्त नहीं हो सकती; इसमें रूपांतर भले ही हो जाय।

---

# अजेय-शक्ति



विकासवाद की दृष्टि से संसार में सबसे अधिक विकसित देहधारी स्त्री है। इन्द्रियाँ जितनी नारी के शरीर में विशेषत्व को प्राप्त हैं, उतनी नर-शरीर में नहीं। जिन सात रंगों से सूर्य का श्वेत प्रकाश बनता है, पुरुष उनमें से केवल पाँच ही को ठीक तौर पर देख सकता है। परंतु स्त्री सातों के सातों को पहचान सकती है। स्विङ्ग महाशय कहते हैं कि पुरुष का परमधाम स्त्री होना है (The ultimate destiny of man is to become a woman.)

फिर कूर्म-पुराण में लिखा है—

अग्निपुत्रा महात्मानस्तपसा स्त्रीत्वमापिरे :
भर्तारं च जगद्योनिं वसुदेवमजं विभुम्।

अर्थात् अग्निदेव के पुत्र ने तपस्या की और उसके फल से स्त्रीरूप होकर वसुदेव वर पाया। इन दोनों कथनों से भी नारी की पुरुष से श्रेष्ठता टपकती है। पौराणिक साहित्य में दुर्गा, जगदंबा, अंबालिका, महामाया, चण्डी, भवानी, सरस्वती, लक्ष्मी इत्यादि जितने भी नाम मिलते हैं, संभव है कुछ लोग उन्हें सचमुच के व्यक्ति समझते हों, परंतु मैं तो उन्हें आलंकारिक भाषा में नारी-शक्ति के ही अनेक नाम और रूप समझता हूँ।

शायद यह उपाख्यान किसी पुराण में है। जब भगवान् रामचंद्र रावण का वध करके भगवती सीता-सहित अयोध्या लौट रहे थे, तो मार्ग में रावण के मित्र, एक महा-बल राक्षस ने उन पर आक्रमण किया। रामचंद्र तथा लक्ष्मण सोच न सके कि क्या करें। उस राक्षस के रक्त के जितने बिंदु भूमि पर गिरते थे, उतने ही और राक्षस उत्पन्न हो जाते थे। यह देखकर माता सीता ने पति और देवर से कहा—"आप पहले ही युद्ध से थके हुए हैं, अब मुझे युद्ध करने दीजिए।" पति की आज्ञा पाते ही उन्होंने चंडी का रूप धारण किया। उस समय उनके शरीर से ऐसा तेज निकल रहा था कि उसे सहन करने की सुरासुर किसी में भी शक्ति न थी। यहाँ तक कि राम और लक्ष्मण को भी एक ओट में छिपना पड़ा। जगन्माता ने अपनी माया से योगनियाँ रचकर उनके

हाथ में खप्पर दे दिए। अस्त्रों के लगने से जब उस राक्षस का रक्त पृथ्वी पर गिरने लगता था, तो योगनियाँ उसे पृथ्वी तक पहुँचने से पहले ही खप्पर में लेकर पी लेती थीं। इस प्रकार घोर संग्राम के बाद उस राक्षस का वध किया गया।

इस उपाख्यान का उद्देश्य स्पष्ट है। पुराणकर्ता नारी-शक्ति की पुरुष-शक्ति से श्रेष्ठता दिखलाना चाहता है। इसमें कुछ भी संदेह नहीं कि जहाँ पुरुष का बल तथा बुद्धि हार खा जाती है, वहाँ नारी सफलता प्राप्त कर लेती है।

यह अजेय-शक्ति है। कोई भी इसे जीत नहीं सकता। बहुत समीप रहने के कारण पुरुष-समाज इसकी महत्ता को देख नहीं सकता। विधाता ने इसे राज्य करने के लिये ही बनाया है। जिस परिवार में, जिस जाति में और जिस देश में इस शक्ति का राज्य है, जहाँ इसका पूजन होता है, वहाँ सुख और शांति सदा निवास करती है। इसका राज्य प्रेम का राज्य है और प्रेम कभी किसी की हानि नहीं कर सकता। जिस पुरुष ने और जिस शक्ति ने इस शक्ति का निरादर किया है, इसके शासन के विरुद्ध विद्रोह किया है, उसका घोर अधःपतन बरन् सर्वनाश हो गया है।

पुरुष प्रायः स्त्री-दास कहलाने से घबराता है। वह इसमें अपना अपमान मानता है। मेरी स्त्री मेरी दासी है,

मैं जो चाहता हूँ, वह वही करती है, ऐसी डींग मारने में उसे प्रायः आनंद आता है। परंतु मैं तो देखता हूँ, समस्त संसार स्त्री-दास है, और ऐसी डींग मारनेवाला पुरुष दूसरों से दो रत्ती अधिक दास है, कम नहीं। स्त्री की दासता में आनंद है, जीवन की माधुरी है और ईश्वरीय नियम का पालन है। जैसे राजनैतिक जगत् में राजनियम को तोड़ने या उसका अपमान करनेवाले चोर, डाकू आदि कभी चैन और समृद्धि को प्राप्त नहीं होते, वैसे ही इस दिव्य शक्ति की छत्रछाया से बाहर रहनेवाले कभी सच्चे सुख तथा शांति का अनुभव नहीं कर सकते।

यह शक्ति कितनी महान् है, इसका पता आपको आगे लिखे दो-तीन उदाहरणों से लग जायगा।

लार्ड मार्लबरो इँगलैंड के एक बहुत बड़े सेनापति हो गए हैं। उनका अपनी सेना पर इतना दबदबा था कि उनकी सूरत देखते ही सिपाही के शरीर में कँपकँपी लग जाती थी, और उसके हाथ से, डर के मारे, शस्त्र गिर पड़ता था। एक वार लंदन के बाज़ार में उन्हें एक सिपाही हाथ में मटका उठाए जाता मिला। उनको देखते ही सिपाही के हाथ से मटका छूटकर गिर पड़ा और टूट गया। जिन लार्ड मार्लबरो का प्राणों को हथेली पर रखनेवाले सैनिकों पर इतना आतंक था, वही अपनी पत्नी के सामने बकरी के बच्चे के सदृश थर-थर काँपा करते थे।

सरकस में करतब दिखलाने के लिये सिंहों को सधाने का काम बड़ी जोखिम का है। इसमें मनुष्यों के प्राणों के जाने का हर वक्त डर रहता है। इसके लिये मनुष्य में विशेष साहस और पराक्रम की आवश्यकता है। परंतु अमरीका के एक सिंहों को पालनेवाले पुरुष ( lion-tamer ) के विषय में प्रसिद्ध है कि एक दिन किसी कारण रात को घर आने में उसे देर हो गई। उसकी घरवाली बहुत कड़ा शासन करती थी। ज्यों ही वह घर पहुँचा, वह झट उसे डाट-डपट करने के लिये झपटी। वह महाशय देवी का रुद्र रूप देखते ही भागकर एक सिंह के पिंजरे में जा छिपा। सिंह के पास तो वह जा नहीं सकती थी। दूर खड़ी होकर उसे ज़ोर से पुकारने लगी—"अरे कायर! बाहर निकल।" जो पुरुष सिंह से नहीं डरता था, उसी में स्त्री की डाट सहने का साहस न था।

मैंने एक बहुत बड़े अखिल भारतीय राजनैतिक नेता के पारिवारिक जीवन के विषय में सुना है कि वह जहाँ दूसरे लोगों पर अपना ख़ूब रोब रखते हैं, वहाँ गृहिणी के सामने उनकी दशा बिल्ली के सामने चूहे के सदृश होती है। वे कहा करते हैं कि मैं सरकार से तो क्या, ईश्वर से भी उतना नहीं डरता, जितना अपनी स्त्री से डरता हूँ। श्रीमतीजी के सामने उनकी सभी कल्पनाएँ विफल और होश गुम हो जाते हैं।

महारानी कैकेयी के रुद्र रूप को सहने की शक्ति दशरथ-जैसे चक्रवर्ती राजा में न थी।

बरमा में एक जज थे। वे बड़े कुलीन और ईमानदार थे। किसी की सिफ़ारिश न सुनते थे। एक बार उनकी अदालत में एक पंजाबी जाट का मुक़द्दमा आया। जाट पर एक साहूकार ने ऋण का दावा किया था। जाट बिलकुल झूठा था। जज साहब ने उसे बहुत डाट-डपट की। जाट बड़ा चतुर था। उसने अपनी स्त्री को वहाँ जज की स्त्री के पास भेजा। वह वहाँ जाकर फूट-फूटकर रोई और कहने लगी कि जज साहब ने मेरा सर्वनाश कर दिया। मेरे बच्चे भूखों मर जायँगे। मेरी रक्षा कीजिए। जज की स्त्री का हृदय पिघल गया। उसने उसके पति की सहायता करने का वचन दिया। सायंकाल जब जज महाशय घर आए, तो उसने उन्हें बड़े ही हृदय-विदारक शब्दों में जाटनी की करुण-कथा सुनाकर कहा कि आप उस बेचारे को अवश्य मुक्त कर दीजिए। वह निर्दोष है। मैंने आज तक आपसे अभी कोई सिफ़ारिश नहीं की। यदि आप उस जाट पर डिग्री करके उसे दंडित कर देंगे, तो मुझे भारी दुःख होगा। बस, जो जज हज़ारों रुपयों की घूस पर लात मारता था, जो बड़े-से-बड़े अफ़सर की भी सिफ़ारिश नहीं मानता था, पत्नी की इस अपील से प्रभावित हो गया। दूसरे दिन पेशी थी। जज

साहब का बदला हुआ मनोभाव देखकर सबको आश्चर्य हुआ।

स्वामी दयानंद अमरता की खोज में भागे थे और सिद्ध-पुर के मेले में पिता द्वारा पकड़े जाने पर भी किसी प्रकार दुबारा वहाँ से छूट आए थे, परंतु हमारा विश्वास है कि यदि उनकी माता साथ होतीं, तो वह कभी भी सिद्धपुर से न भाग सकते।

इन घटनाओं के देने में हमारा उद्देश्य यह दिखलाता है कि स्त्री एक महान् शक्ति है। इसके सदुपयोग से कल्याण और दुरुपयोग से विनाश होता है। सत्ययुग में स्त्री को जितनी सामाजिक तथा आचार-विचार की स्वतंत्रता थी, उतनी त्रेता में न थी। विवाहादि के जैसे कड़े बंधन इस समय हैं, वैसे पहले न थे। इसलिये उस युग में अधिक शांति थी, और जनता अधिक चरित्रवान् थी। यह स्वतं-त्रता क्रमशः कम होती गई, यहाँ तक कि आज इसलाम ने इसका जनाज़ा ही निकाल दिया।

पत्थर की बनी देवियों के पूजन से ऋद्धि-सिद्धि प्राप्त होती है या नहीं, इस विषय में तो हम कुछ नहीं कह सकते। परंतु यह हमारी अनुभव-सिद्ध बात है कि इस महान् शक्ति की घर में पूजा करने से पुरुष को अवश्य सब कुछ प्राप्त हो सकता है। जिस प्रकार भक्तजन निर्जीव पिंडी को प्रसन्न करने का यत्न करते हैं, यदि वैसी ही

श्रद्धा और प्रेम से गृह-देवी को प्रतिदिन प्रसन्न रखने का यत्न प्रत्येक पुरुष करे, तो इस संसार की एकदम काया-पलट हो सकती है—इसके दुःख और क्लेश की मात्रा बहुत कुछ घट सकती है। हमारा दृढ़ विश्वास है कि जिस दिन संसार का शासन पुरुष के कठोर हाथों से निकल-कर प्रेममयी देवियों के हाथ में जायगा, उसी दिन संसार में स्थायी शांति हो सकेगी।

---

# कामशास्त्र और स्त्रियाँ



कामशास्त्र आजकल बहुत बदनाम हो चुका है। इसका नाम सुनते ही अपनी सभ्यता का परिचय देने के लिये आजकल के मनुष्य को छिः-छिः करना आवश्यक हो गया है। कुलांगनाएँ तो इसका नाम सुनते ही लज्जा के मारे सिर नीचा कर लेती हैं। उनके सामने इसका नाम लेना भी शायद शिष्टाचार के विरुद्ध समझा जाने लगा हो। इस बात को जानते हुए भी मैं एक ऐसी पत्रिका में इस विषय पर अपने विचार प्रकट करने का साहस करने लगा हूँ, जिसे स्त्रियाँ भी पढ़ती हैं। इसका कारण यही है कि मैं इस शास्त्र को अश्लील नहीं समझता। इसके विरुद्ध जो पक्षपात पाया जाता है, उसका

मुख्य कारण हम लोगों का अज्ञान है। जब से इस शास्त्र के आचार्यों का लोप हुआ, और इसे लोगों से छिपाकर एक रहस्य बना दिया गया, तभी से इस शास्त्र का ह्रास शुरू हुआ, और इसका सत्य ज्ञान न होने से लोग अशास्त्रीय और हानिकारक बातों को भी काम-शास्त्र के गले मढ़कर इसकी मिट्टी ख़राब करने लगे।

प्रत्येक हृदय अपने लिये जोड़ीदार चाहता है। परमेश्वर ने हमें ऐसा पैदा किया है कि हम अकेले अपूर्ण हैं। न तो पुरुष और न स्त्री अकेले तौर पर सभी मानवी व्यापारों को पूरा करने का आनंद जान सकते हैं, और न वे अकेले एक दूसरे प्राणी को जन्म दे सकते हैं। स्त्री और पुरुष की शारीरिक भिन्नता हमारे सारे जीवनों को प्रभावित करती है। संसार में और ऐसी कोई भी दूसरी चीज़ नहीं, जिसके लिये मनुष्य की अंतरात्मा इतनी लालायित रहती हो, जितनी कि वह एक दूसरी आत्मा के साथ मिलकर एक हो जाने के भाव के लिये रहती है। वह इस संयोग द्वारा अपने को पूर्ण करने का यत्न करती है। सभी युवक-युवतियों में, यदि उनकी मानसिक शक्तियों में किसी प्रकार का विकार या रोग न पैदा हो गया हो, यह इच्छा स्वाभाविक ही उत्पन्न हो जाती है।

युवावस्था के शुभागमन के साथ कुमारों और कुमारियों के शरीरों में विशेष प्रकार के परिवर्तन देख पड़ते हैं।

साथ ही मनुष्य-जाति के सहज ज्ञान के विचित्र और प्रबल आवेग उत्पन्न हो जाते हैं। दोनों के शारीरिक भेद अब उग्र रूप धारण कर लेते और रहस्यमय बनकर एक दूसरे को मोहित एवं आकर्षित करने लगते हैं। उनकी भिन्नताएँ आपस में मिलकर स्त्री और पुरुष को एकत्र कर देती हैं। उनके इस शारीरिक संयोग से संसार में सुख और शांति की लहरें फैलती हैं।

वैराग्य में, आत्म-निरूपण में, या दुनियादारी में कोई कितना ही क्यों न छिपावे, परंतु वास्तव में प्रत्येक युवक और युवती का हृदय एक जोड़ीदार के साथ आजन्म-संयोग के सुंदर स्वप्न को पूरा करने के लिये लालायित रहता है। प्रत्येक हृदय सहज ज्ञान से ही यह जानता है कि आत्मा के संभाव्य विस्तार और महत्त्व को एक जोड़ीदार ही पूर्णरूप से ग्रहण कर सकता है।

पति या पत्नी की तलाश एक ऐसे समझदार हृदय के लिये तलाश है, जो एक सुंदर परंतु हमसे असदृश शरीर में निवास करता है।

संसार में आजन्म ब्रह्मचारी रहनेवालों की संख्या बहुत ही कम है। इसलिये हमारी ये बातें उनके लिये नहीं। अधिकांश स्त्री-पुरुष विवाहित जीवन ही बिताते हैं।

युवती या युवक जितना अधिक सहृदय, रसिक और आदर्शप्रिय होता है, उतनी ही अधिक उसकी आत्मा

किसी दूसरी ऐसी समगुण आत्मा के लिये कामना करती है, जिसके साथ उसका सारा अस्तित्व संयुक्त हो सके। जिन लोगों को प्रत्येक प्रकार की सांसारिक सफलता प्राप्त हुई है, जो बड़े ही पक्के व्यवहार-कुशल हैं, उनमें भी अनेक लोग ऐसे देखे गए हैं, जिनका जन्म कोई सच्चा जीवन-संगी न मिलने से ऐसा नीरस और निरानंद बीतता है, मानो उनकी आत्मा के अंग ही किसी ने काट डाले हों। आत्मा की इस लालसा का वर्णन विलायत के महात्मा ऐडवर्ड कार्पेंटर ने बड़ी सुंदरता से किया है। वह कहते हैं—

"संसार में एक ऐसा व्यक्ति होना चाहिए, जिसके सामने मन खोलकर रक्खा जा सके; जिससे किसी प्रकार का भेद-भाव या दुराव न हो; जिसके शरीर का प्रत्येक अंग अपने ही शरीर के अंगों के सदृश प्रिय हो; जिसके साथ संपत्ति और अधिकार में मेरे और तेरे का कोई भाव न हो; जिसके मन में अपने विचार स्वभावतः ही बहकर पहुँचें, मानों वे वहाँ से नवीन प्रकाश प्राप्त करना चाहते हैं; जिसके और अपने जीवन के सभी हर्ष-शोक और अनुभवों में सहानुभूति की स्वतः गूँज उत्पन्न हो। कदाचित् आत्मा की सबसे प्यारी लालसा यही है।"

प्रत्येक व्यक्ति सुख की इच्छा से विवाह करता है। परंतु आज कितने गृहस्थ हैं, जिनको सुखी कहा जा सकता है?

काम-शास्त्र का उद्देश्य विवाह के आनंद को बढ़ाना और शोकों को दूर करने की विधि बताना है। देश भी तभी सुखी हो सकता है, जब उसमें रहनेवाले नर-नारी सुखी हों। जिनका पारिवारिक जीवन दुःखमय है, वे दूसरों पर आनंद की किरणें नहीं डाल सकते। हम विवाह करके दुःख में फँस गए, ऐसा अनेक लोग कहते हुए सुने जाते हैं। परंतु वे नहीं जानते कि अपने अज्ञान के कारण ही उन्होंने इस पवित्र संबंध को नरकमय बना लिया है। इस विषय में युवक और युवतियों को ज्ञान की बड़ी आवश्यकता है। परंतु उनको सत्य ज्ञान का मिलना कठिन है। वे इसे प्राप्त करें, तो कहाँ से करें? बड़ों से बात करते उन्हें लज्जा लगती है। इसलिये वे इधर-उधर अयोग्य व्यक्तियों से अयथार्थ बातें सीखते और दुःख उठाते हैं। यदि उनको इस शास्त्र का सच्चा ज्ञान कराने का कोई साधन हो, तो उन्हें कई वर्ष तक अज्ञानता के कारण जी जलाना और दुःख उठाना न पड़े। क्योंकि तब वे दूसरे लोगों के परंपरागत अनुभव से लाभ उठा सकेंगे।

कुछ लोग इस शास्त्र को अश्लील कहने का तो साहस नहीं करते, परंतु वे कहते हैं—इसकी शिक्षा देने की आवश्यकता नहीं, क्योंकि लड़के और लड़कियाँ अपने-आप उसे जान जाते हैं। वे पूछते हैं कि क्या मनुष्य का सहज ज्ञान पर्याप्त नहीं? हमारा उत्तर है—"नहीं!"

सहज ज्ञान काफ़ी नहीं। मनुष्य को प्रत्येक दूसरे व्यापार में सिखाने की आवश्यकता मानी जाती है।

बच्चे को खाना, पीना, चलना आदि क्रियाएँ मा-बाप सिखाते हैं, परंतु आश्चर्य है कि मनुष्य के इस सबसे उच्च शरीर-शास्त्र-संबंधी व्यापार की—संतानोत्पत्ति-क्रिया की—सच्ची शिक्षा की आवश्यकता ही नहीं समझी जाती! यदि खाने-पीने की निर्दोष विधि सिखाने की बचपन में आवश्यकता है, तो काम-शास्त्र के ज्ञान की बड़ी आयु में उससे कुछ कम आवश्यकता नहीं।

बिल्ली सहज ज्ञान से अपने नवजात बच्चों का प्रबंध करना, उनको पालना तथा सिखाना जानती है; पर मनुष्य की माता को जब तक प्रत्यक्ष रूप से इस काम की शिक्षा न दी जाय या वह दूसरी स्त्रियों को देखकर उसकी विधि सीख न ले, तब तक उसे अपने बालक का प्रबंध करना नहीं आता। बिल्ली अपने सरल कर्तव्यों को केवल सहज ज्ञान से ही पूरा करती है; पर स्त्री को अपने अतीव जटिल कर्तव्यों को 'रा करना शिक्षा द्वारा सिखाया जाता है।

परमपिता परमात्मा ने अपनी संतानों के कल्याण के लिये आदि-सृष्टि में जो वेदरूपी ज्ञान दिया था, उसमें भी उन्होंने काम-शास्त्र की शिक्षा दी है। उदाहरण के लिये हम यहाँ एक मंत्र देते हैं—

तां पूषञ्छिवतमामेरयस्व यस्यां बीजं मनुष्या वपन्ति ;
या न ऊरू उशती विहर यस्यामुशन्तः प्रहराम शेफम् ।
(अथर्व० १४ । २ । ३८)

काम-शास्त्र के नाम से चिढ़नेवाले लोगों की यह धारणा है कि उसके प्रचार से युवक और युवतियों के चरित्र बिगड़ जायँगे। परंतु उनकी यह आशंका निर्मूल है। युवकों और युवतियों को अज्ञानांधकार में रखकर आप उनके चरित्र की रक्षा नहीं कर सकते। बड़े-बड़े 'धर्मात्मा' लोग, जो अपने बच्चों के साथ इस विषय पर बात करना ही असभ्यता समझते हैं, ज़रा स्कूलों और कालेजों की भीतरी अवस्था देखने का यत्न करें, तब उन्हें मालूम होगा कि जिन लड़के और लड़कियों को वे सर्वथा भोले-भाले समझ रहे हैं, वे अपने साथियों से कैसी-कैसी हानिकारक और चरित्रनाशक बातें सीख चुके हैं। हमारा विश्वास है कि यदि उन्हें काम-शास्त्र की सच्ची पुस्तकें मिल सकें, तो वे झूठी बातें सीखकर हानि उठाने से बच रहें। काम-शास्त्र को न जानने से उनकी विषय-वासनाएँ शांत रहती हों, सो बात नहीं। उपन्यास, नाटक, सिनेमा बल्कि धर्म-ग्रंथों तक में कामोत्तेजक सामग्री पर्याप्त रूप से मौजूद है। वे अपने इर्द-गिर्द कुत्ते, बिल्ली, चिड़िया, कबूतर आदि पशु-पक्षियों को संभोग करते देखते हैं। क्या उनको कोई देखने से रोक सकता है ? हमारा दृढ़ विश्वास है कि यदि

संतानोत्पत्ति की क्रिया का उनको शास्त्रीय ज्ञान हो, तो ये प्राकृतिक बातें उन पर कभी बुरा प्रभाव न डाल सकेंगी। वे उनको देखकर भी अच्छे ही विचार ग्रहण करेंगे।

एक बात बड़े मज़े की है। जो कर्म स्वयं अश्लील या बुरा नहीं समझा जाता, उसके शास्त्रीय वर्णन को अश्लील ठहराया जाता है। आलिंगन, चुंबन और आसन मैथुन के लिये आवश्यक हैं। जो लोग विवाहित हैं, वे सब ये क्रियाएँ करते हैं, क्योंकि भगवान् ने मनुष्य की उत्पत्ति के लिये इसी 'अश्लील' विधि का विधान किया है। फिर क्यों नहीं विधाता पर भारतीय दंड-विधान की धारा २६२ तथा २६३ के अनुसार अभियोग चला दिया जाता ? न कोई ऐसी क्रिया करे और न संसार में अश्लीलता फैले। हमारा तो अपना अनुभव यही है कि जो लोग ऊपर से 'अश्लीलता' की अधिक दुहाई देते हैं, वे भीतर से दूसरों से कुछ अधिक पवित्र नहीं होते। काम-शास्त्र के ग्रंथ बेचने-वाले एक पुस्तक-विक्रेता ने मुझे बताया कि लेजिस्लेटिव असेंबली तथा कौंसिल के सदस्यों, जजों, वकीलों, पुलिस-अफ़सरों और कालेज के प्रोफ़ेसरों में से शायद ही कोई ऐसा होगा, जिसने मेरा 'काम-सूत्र' का अँगरेज़ी-अनुवाद मँगा-कर न पढ़ा हो। जब यह अवस्था है, तो फिर दंभ क्यों ? मैंने स्वयं काम-शास्त्र के प्राचीन संस्कृत-ग्रंथों का सारभूत, हिंदी में 'रति-विज्ञान' नाम की एक पुस्तक लिखी है। वह

अभी छपी नहीं। उसके विषय में मैंने 'माधुरी' में एक लेख भी लिखा था। उसमें मैंने यह भी लिख दिया था कि जो भाई काम-शास्त्र-संबंधी कोई बात पूछना चाहें, वे 'साहित्य-सदन, लाहौर' के पते से मुझे पत्र लिखें। मेरी इस सूचना से मेरे पास ढेरों पत्र आए हैं, और अभी आ रहे हैं। इनके लेखक सभी सदाचारी एवं उच्च शिक्षा-प्राप्त सज्जन हैं। उन पत्रों से पता लगता है कि काम-शास्त्र के शुद्ध ज्ञान का इस देश में कितना अभाव और कितनी आवश्यकता है।

काम-शास्त्र में स्त्री-पुरुष के स्वभावों, उनके नाश के कारणों, एक दूसरे को प्रसन्न रखने की विधियों और गृहस्थ-जीवन को सुखमय बनाने के उपायों का वर्णन है। स्त्री किस प्रकार आचरण करे, जिससे उसका पति सदा उसके अनुकूल बना रहे, इसका भी विशेष रूप से उल्लेख है। इसलिये अच्छी भार्या और उत्तम गृहिणी बनने के लिये स्त्री को इस शास्त्र के ज्ञान की भारी आवश्यकता है। इसमें संदेह नहीं कि इस शास्त्र के ग्रंथों में बहुत-सी बातें प्रक्षिप्त हैं, परंतु उनको अलग करके प्राचीन आचार्यों के दीर्घ अनुभव से लाभ उठाना कुछ कठिन नहीं।

किंतु खेद है कि विज्ञान—सच्चाई—के मार्ग में सदा से भारी बाधाएँ पड़ती आई हैं। पुराने पक्षपातों, रूढ़ियों और धर्माडंबरों को दूर करने के लिये अनेक विज्ञान-भक्तों को कष्ट झेलने पड़े हैं। नीति के उपदेशकों और धर्म-

जीवियों की ओर से विज्ञान को 'भयानक' कहकर सदा दबाया जाता रहा है। सुक़रात को इसीलिये विष का प्याला पीना पड़ा था। इसी प्रकार 'काम-शास्त्र' के पुनरुद्धार के लिये भी कई विज्ञान-भक्तों को दुःख उठाने पड़ेंगे, तब कहीं उस पर से 'अश्लीलता' का धब्बा दूर हो सकेगा। भगवान् करें कि वह दिन शीघ्र आवे!

---

# स्त्री प्रेम के लिये सर्वस्व दे सकती है

किसी ने ठीक कहा है, त्याग के विना प्रेम नहीं हो सकता। वास्तव में सेवा ही सच्चे प्रेम की कसौटी, प्रेम का सार और आनंद है। जो पुरुष अपनी स्त्री की भक्ति में अपने को भूल जाने के लिये तैयार नहीं, जो उसके सुख के लिये दुःख झेलने को उद्यत नहीं, जो उसका पेट भरने के लिये आप भूखा न रह सके, वह सच्चे प्रेम से अनभिज्ञ है। वह आत्म-समर्पण की उस ऊँचाई तक कभी नहीं पहुँच सकता, जिसमें सच्चा प्रेम करनेवाली स्त्री को उच्चतम सुख मिलता है।

किंतु स्त्री जिससे सच्चा प्रेम करती है, उसके लिये अपना सर्वस्व न्योछावर कर देती है। प्रियतम के लिये प्राण

तक दे देना उसके लिये एक साधारण-सी बात है। स्त्री-जाति का यह स्वभाव है। इस देश में कितनी ही ललनाओं ने पति के लिये अपने प्राणों की आहुति दी है। वे सब सांसारिक सुखों का परित्याग करके, भरी जवानी में, मृतपति के शव के साथ हँसती-हँसती चिता में जलकर राख का ढेर हो गई हैं। इस लेख में हम कुछ ऐसी पाश्चात्य देवियों का वृत्तांत सुनाना चाहते हैं, जिन्होंने अपने प्राण-वल्लभ के लिये अपने सांसारिक सुख और संपत्ति पर लात मार दी है।

स्त्रियों के अधिकारों की प्रसिद्ध रक्षिका श्रीमती मेरी वूलस्टोनक्राफ़्ट ने कैप्टन इम्ले को लिखा था—"यदि मेरे मरने से आपको सुख हो, तो मैं बड़े हर्ष से मरने को तैयार हूँ। मेरा आपके प्रति ऐसा प्रेम है कि मैं इससे अधिक जीवन नहीं माँगती कि आपकी व्यथाओं को सहन करूँ, आपके सारे कष्टों को आपके ऊपर से हटाकर अपने ऊपर ले लूँ और जीवन के सभी आघातों से आपकी रक्षा करूँ। इसके बदले में मैं आपसे केवल इतना ही माँगती हूँ कि मुझ पर थोड़ी-सी दया रखिए, मेरे साथ कभी-कभी हँसकर बोलिए और मुझे बताइए कि यद्यपि आप मेरे प्रेम के बदले मुझे अपना प्रेम नहीं दे सकते, तथापि मेरे प्रेम को समझते और उसकी क़दर करते हैं।"

इस निपट आत्म-त्याग के भाव को वह टेम्स-नदी की

घातक लहरों के पास भी ले गई। यहाँ उसने अपनी जीवन-ज्योति को सहर्ष बुझा दिया, ताकि जिस प्रेम और जिस सुख से कैप्टन ने उसे वंचित रक्खा था, उसे वह किसी दूसरी स्त्री को दे सके।

इतिहास के पन्ने प्रेम के पवित्र नाम पर किए गए स्त्रियों के आत्म-त्याग से भरे पड़े हैं। प्रेम ही उनका अस्तित्व है। उसकी अपेक्षा वे किसी भी आत्म-संयम को बड़ा नहीं समझतीं।

गेरीबाल्डी के प्रेम के लिये उनकी स्त्री अनिटा ने अपने सुख और शांति पर लात मारकर अपने पति के साथ-साथ अनेक वर्षों तक युद्ध के कष्ट और त्रास सहर्ष सहन किए थे। वह उसके साथ मिलकर लड़ती, घायल हो जाने पर हर्ष से चहचहाती, भूख-प्यास तथा शत्रु द्वारा पीछा किए जाने पर सहस्रों विपत्तियों का सामना करती, निर्जन पहाड़ी दुर्गों में बच्चों का पालन-पोषण करती और मरते दम पति-प्रेम से मिलनेवाले सुख के लिये उसे धन्यवाद और आशीर्वाद देती गई। जैसे-जैसे वह शत्रुओं से छिपकर भागता फिरता रहा, वैसे-वैसे वह भी उसके साथ छिपती फिरती रही।

फ़्रांस की राज्य-क्रांति के समय सैकड़ों स्त्रियों ने प्रेम के वशीभूत होकर, अपने जीवन की कुछ भी परवा न कर हँसते-हँसते अभिमान-पूर्वक सिर कटवा दिए, इसलिये

कि वे भी अपने पति से स्वर्ग में जा मिलें। कोई दो वर्ष से अधिक नहीं हुए, श्रीमती विल्लट नाम की एक नवविवाहिता रूपवती युवती जीवन के समस्त सुख और भोगों से पराङ्मुख होकर अपने कोढ़ी पति के साथ पर्वत-माला के जंगलों में रहने के लिये चली गई है। वहाँ वह संसार से बिलकुल अलग है। वह देखती है कि भयंकर मृत्यु धीरे-धीरे हाथ बढ़ा रही है, तो भी कष्ट और एकांत का जीवन व्यतीत कर रही है। उसे इसी में प्रसन्नता है कि वह अपने प्रियतम के दुःख को हलका कर सकती है। वह कहती है—"वह प्रेम किस काम का, जो सुख और दुःख दोनों में समान भाग नहीं लेता, जो हर्ष में साथ रहता और शोक में छोड़ जाता है। जब तक अपने पति के जीवन को अधिक सह्य बना सकती हूँ, मैं पूर्ण रूप से सुखी हूँ, और जानती हूँ कि मैं उसे सह्य बना रही हूँ।"

प्रेम के बाज़ार में राजमुकुट तक का कुछ मूल्य नहीं। जब स्पेन की महारानी इज़ेबेला एक इटालियन याचक के पुत्र कार्लोस मार्क़ोरी को अपना हृदय दे बैठी, तब वह जानती थी कि इस प्रेम का मूल्य उसे राज-सिंहासन के रूप में देना पड़ेगा। यह त्याग उसने बिना किसी प्रकार का खेद प्रकट किए कर डाला। सन् १८६८ ई० के सितंबर-मास में एक दिन उसने अपना राज्याधिकार छोड़ दिया, और वह उसी पुरुष के साथ निर्वासन और विस्मरण में

अंतर्द्धान हो गई, जिसका प्रेम उसके लिये राजपद से अधिक मूल्यवान् था।

रूस की साम्राज्ञी एलिज़बेथ के संबंध में भी ऐसी ही बात है। वह एक गड़रिए के लड़के, अलेक्सिस रज़ूम पर मुग्ध हो गई। अलेक्सिस रज़ूम उसकी राजसभा में गायक था। वह जानती थी कि उसके साथ विवाह करने से सारी प्रजा उससे घृणा करने लगेगी और समस्त योरप उपहास करेगा, पर उसने इस बात की कुछ भी परवा न की। उसने पेरोवो नाम के एक छोटे-से गाँव में जाकर उसके साथ विवाह कर लिया, और मरण-पर्यंत, अनेक वर्षों तक, उसी किसान की पतिपरायणा पत्नी बनी रही। अपनी मृत्यु के समय वह पति के हाथ में हाथ देकर कहती है—"मैं भगवान् को धन्यवाद देती हूँ कि उसने आपके प्रेम का परम सुख मुझे प्रदान किया। यह मेरे लिये राजमुकुट से कहीं अधिक मूल्यवान् था। वास्तव में मेरे जीवन और सुख का यही सच्चा मुकुट रहा है।"

जब बड़ी कैथराइन पैटियोमकिन नाम के एक भूतपूर्व सारजेंट को अपना हृदय दे बैठी, तब इस समर्पण में उसने अपने जीवन का सबसे बड़ा सुख प्राप्त किया। उसके अंतिम दिन तक वह उसका स्वामी रहा और वह उसकी बाँदी होकर रहने में ही संतुष्ट रही। जब मृत्यु ने प्रियतम का वियोग करा दिया, तब उसके शोक का पारावार

न रहा। वह चिरकाल तक दिन-रात एकांत में बैठकर रोती और किसी से भी नहीं मिलती-जुलती थी। इस शोक में उसने ग्रिम्म को लिखा—"मुझ पर भयंकर वज्रपात हुआ है। मेरे प्रियतम, मेरे हृदय-मंदिर के देवता पैटियोमकिन, इस संसार से चल दिए। मेरे लिये जीवन निरानंद हो गया। मैं उनके पुनर्मिलन के लिये ही जीवन धारण करूँगी।"

सच्चा प्रेम करनेवाली स्त्रियों की सदा ऐसी ही दशा हुआ करती है। प्रेम के लिये वे किसी भी भोग-वस्तु का त्याग कर सकती हैं। ग्यूलेरंटी नाम के एक अप्रसिद्ध कवि के प्रति स्पेन के राजा एलफ़ोनसो की फूफी, इनफ़ेंटा जोजेफ़ाइन, का प्रेम हो गया था। वह हवाना में रिपोर्टर था। उस काम से जो थोड़ी-बहुत आय उसे होती थी, उसी से मुश्किल से वह अपना निर्वाह करता था। उन्हीं दिनों वह क्यूबा के एक धनाढ्य रोपक की रूपवती पुत्री पर आसक्त हो गया। उसने उसके पिता से भी धृष्टता-पूर्वक प्रार्थना कर दी।

रोपक ने तिरस्कार-पूर्वक उत्तर दिया—"तुम्हें ऐसी ढिठाई करने का साहस कैसे हुआ? मेरे आगे से दूर हो जाओ। जब मुझे अपनी पुत्री के लिये वर की आवश्यकता होगी, तब दिन-भर क़लम घिसकर बारह आने पानेवाले को मैं नहीं ढूँढ़ूँगा।"

इन अपमान-जनक शब्दों को सुनकर रंटी ने क्रोध से उत्तर दिया—"महाशय! मैं भी जब पत्नी ढूँढ़ूँगा, तो किसी अप्रसिद्ध रोपक के घर में नहीं, किसी राजप्रासाद में।"

रंटी स्पेन चला गया। चिरकाल तक दुर्भाग्य से घोर संग्राम करने के पश्चात् वह ग्रंथकर्ता और कवि के रूप में प्रसिद्ध हुआ। उसने अपनी अत्यंत सुललित कविताओं में से अनेक को राजकुमारी जोजेफ़ाइन के कर-कमलों में समर्पित किया। राजकुमारी ने उनकी चारुता पर मुग्ध होकर कवि को अपने राज-भवन में बुलाया। कवि उसे कविताओं की अपेक्षा भी अधिक हृदयहारी जान पड़ा। उसके प्रति उसके हृदय में उज्ज्वल प्रेम उत्पन्न हो गया। एक दिन सारा स्पेन यह सुनकर चौंक उठा कि राजकुमारी इनफ़ेंटा और कवि, दोनों भाग गए, और उन्होंने वेलेडोलिड में गुप्त रूप से विवाह कर लिया है।

जिस कर्म ने इनफ़ेंटा को राजपद से वंचित कर दिया, उसके लिये उसे कभी खेद नहीं हुआ। उसके लिये तो योरप के सभी राजकुलों के द्वार बंद हो गए थे। उसे खेद न होने का कारण यह था कि कवि की प्यारी और पति-परायणा पत्नी के रूप में उसे झोपड़ी में वह सुख और आनंद मिलता रहा, जो उसे राजप्रासाद में कभी न मिला था।

बहुत वर्ष नहीं बीते, जब बवेरिया की राजकुमारी इलिज़बेथ के फ़ौज के एक प्यादे लेफ़्टनंट, हरसीफ़ीड, के

साथ भाग जाने से योरप के समस्त राजपरिवारों को भारी क्षोभ हुआ था। वह युवक वियना-सरकार के प्रधान जल्लाद का चचेरा भाई था। दो वर्ष तक इस युवक अफ़-सर के प्रति राजकुमारी का सम्मोह त्रास उत्पन्न करता रहा; परंतु उसे रोकने की सभी चेष्टाएँ व्यर्थ सिद्ध हुईं। एक दिन वह अपने प्राणवल्लभ के साथ म्यूनिच से अंत-र्द्धान हो गई और थोड़ी देर बाद यह समाचार मिला कि इटालियन आल्प्स में एक ग्राम्य पादरी ने उनका विवाह करा दिया है।

यह संयोग उतना ही सुखमय था, जितना कि अद्भुत। यह बात हमें राजकुमारी की, सन् १९२२ में, अपनी सखी के नाम निम्नलिखित लिखी हुई एक चिट्ठी से विदित होती है—"एक मिनिट के लिये भी यह कल्पना मत करो कि इस लोकाचार-विरुद्ध कर्म के लिये मुझे कभी खेद हुआ है; क्योंकि इससे मुझे परम आनंद मिला है। राजमुकुट के बदले में उस पुरुष के साथ रहने के अपने एक दिन को भी देने के लिये तैयार नहीं, जिसे मैं प्यार करती हूँ और सदा करती रहूँगी।"

राजपरिवार की उन अनेक स्त्रियों में से कुछ ही का यह वर्णन है, जिन्होंने अपने प्रियतम के लिये प्रेम के सिवा और सब कुछ त्याग दिया था। बवेरिया की राजकुमारी एलवीरा ने व्रोना नाम के राजभृत्य के साथ दौड़कर ऐसा ही त्याग

दिखाया था। स्पेन की एक दूसरी राजकुमारी एलवीरा ने, बहुत दिन नहीं हुए, एक बिलकुल अज्ञात शिल्पी से विवाह कर लिया था। जिनोवा की विधवा डचेज़ एक अप्रसिद्ध तोपची की भार्या बन गई थी। सेक्सनी की जेठी राजकुमारी लूईसा ने एनरिको टोसेली नाम के एक नवयुवक गायक की पत्नी बनने के लिये अपना राजपद छोड़ दिया था।

हाल में हमने ऐसी जो स्त्रियाँ सुनी हैं, उनमें से दो डचेज़ भी हैं, जिन्होंने अपेक्षाकृत नीच स्थिति के पुरुषों के साथ विवाह करने के लिये अपने किरीट सहर्ष उतारकर फेंक दिए हैं!

जेनलेडी एलनबरो ने ऊँट चरानेवाले एक अरब के साथ विवाह करके—जिसे लेडी बर्टन एक मैला काला आदमी कहा करती थी—संसार को क्षुब्ध कर दिया था। इसमें कुछ भी संदेह नहीं कि उसे अपने उस साँवले सहधर्मचारी से ही सुख मिलता था। लिखा ऐसा है कि वह उसकी प्रत्येक कामना को बाँदी की तरह पूरा करती थी। मरुस्थली में रहकर वह उसके ऊँटों का दूध दुहती, उसके लिये भोजन तैयार करती और जब वह खाने बैठता, तो उसकी सेवा में उपस्थित रहती थी। वह उस पुरुष के लिये उन घरेलू नौकरों के काम करके प्रसन्न होती थी, जो उसकी जूती का तसमा बाँधने के भी अयोग्य थे।

स्टूथमोर के छठे अर्ल को विधवा ने, जो स्काटलैंड की परम सुंदरियों में से एक थी, अपने उच्च पद से पतित हो जाज फ़ोर्ब्स नाम के अपने एक साईस के साथ विवाह कर लिया ; क्योंकि उसके सुंदर मुख और भक्ति-पूर्ण सेवा ने सुंदरी का मन मोह लिया था। कहानी इस प्रकार है कि एक दिन काऊंटेस ने साईस को अपने पास बुलाया, और कहा—"मैं चिरकाल से तुम्हारे प्रेम में तड़प रही हूँ। तुम्हारी पत्नी बनने से बढ़कर मेरे लिये जीवन में और कोई सुखद बात नहीं हो सकती।" यह सुनकर साईस को बड़ा आश्चर्य और व्याकुलता हुई।

आश्चर्य और घबराहट के वशीभूत होकर फ़ोर्ब्स ने इसका प्रतिवाद किया। उसने कहा—"श्रीमतीजी ! मेरे और अपने बीच अंतर तो देखिए। आप इस देश की सबसे बड़ी श्रीमती हैं, और मैं—जिस मिट्टी पर आप पैर रखकर चलती हैं, वह भी मुझसे अच्छी है।"

श्रीमती ने उत्तर में कहा—"आप ऐसा मत कहिए। आप मेरे लिये पद और संपत्ति से कहीं बढ़कर हैं। मैं इन दोनों चीज़ों को उस सुख के सामने, जिसे आप मुझे देने को समर्थ हैं, तुच्छ समझती हूँ।"

ऐसी सुंदरी और ऐसी सम्मानास्पद रमणी के मुख से ऐसा अभिभाषण सुनकर साईस सिवा स्वीकार करने के और कुछ न कर सका, यद्यपि वह ऐसे बेजोड़ संयोग के

दुष्परिणामों को सोचकर डरता था। इसी प्रकार ड्यूकों और राजों के वंश में उत्पन्न हुई स्ट्रथमोर की काउंटेस ने विचित्र और अद्भुत ढंग से एक साईस लड़के का पाणि-ग्रहण किया था। प्रेम के रंग ही न्यारे हैं!



# स्त्री की सहिष्णुता



नारी-प्रकृति सब कहीं एक-सी है। पूर्व और पश्चिम कहीं भी चले जाइए, आपको स्त्री के मौलिक स्वभाव में बहुत कम अंतर देख पड़ेगा। यदि इँगलैंड की स्त्री सौत का नाम तक नहीं सुन सकती, तो भारतीय महिला भी उसकी कल्पना-मात्र से काँप उठती है। मुसलमानी देशों में अनेक पत्नियाँ रखने की प्रथा है ज़रूर, परंतु स्त्री का हृदय इस कुप्रथा से सदैव दुःखित रहता है। जिन लोगों को स्त्री की प्रकृति के अध्ययन करने का अवसर मिला है, वे जानते हैं कि दुराचारिणी स्त्री को पुरुष की अपेक्षा स्त्री अधिक घृणा की दृष्टि से देखती है। वह उसे सहन तक

नहीं कर सकती। पुरुष इस विषय में उतना असहिष्णु नहीं।

स्त्री का यह स्वभाव आज का नहीं। ऐतिहासिक काल से भी बहुत पहले से हम उसे ऐसा ही देखते आ रहे हैं। परंतु अनुभव ने बताया है कि जिसे हम स्त्री की सहज प्रकृति समझते रहे हैं, वह वास्तव में उसका, विशेष प्रभावों और कारणों से प्राप्त किया हुआ, स्वभाव-मात्र था। इस औद्योगिक युग में उन पुराने प्रभावों और स्थितियों में उलट-फेर हो जाने के कारण स्त्री की सहज प्रकृति का वास्तविक स्वरूप थोड़ा-थोड़ा दृष्टिगोचर होने लगा।

यह सभी जानते हैं कि स्त्री को आज तक आर्थिक स्वाधीनता प्राप्त नहीं हुई। वह अपने भरण-पोषण के लिये—रोटी के लिये—पुरुष के अधीन है। इसी पराधीनता के कारण उसे अपने अनेक आंतरिक भावों को दबाना और बदलना पड़ा है। चिरकालिक पराधीनता के कारण वे परिवर्तित भाव उसकी प्रकृति का अंग ही दीखने लगे हैं। परंतु अब समय ने पलटा खाया है। स्त्री आर्थिक पराधीनता से निकलकर स्वाधीनता लाभ करने लगी है। अध्यापिका, नर्स, डाक्टर, वकील और दर्ज़ी आदि का व्यवसाय करके अब वह अपने लिये धनोपार्जन कर सकती है। योरप और अमेरिका में तो करोड़ों स्त्रियाँ कल-कारख़ानों, दूकानों और दफ़्तरों में काम करके अपनी स्वतंत्र आजी-

विका चला रही हैं। अब वे भोजन के लिये विवाह करने और पुरुष का दबाव मानने पर विवश नहीं।

स्त्री के इस आर्थिक उद्धार से उसमें सहिष्णुता का एक नवीन भाव उत्पन्न हो गया है। उसमें उस आचार-संबंधी आदर्श के प्रति क्षमा का भाव जागृत हुआ है, जिसके प्रति उससे सदा असहिष्णुता की आशा की जाती रही है। हमारा तात्पर्य सदाचार से है। श्री० बर्टरंड रसल समाज-शास्त्र के एक बहुत बड़े पंडित हैं। उन्होंने तो अपनी एक नवीन पुस्तक में यहाँ तक लिख दिया है कि आर्थिक पराधीनता से मुक्त हुई आधुनिक स्त्री विवाह की संस्था को थामे रखने पर इतना कम ध्यान देती है कि यह संभव है कि इस संस्था का अंत में सर्वथा लोप हो जाय।

इस क्षमा-भाव के साथ-साथ दो बातें और प्रादुर्भूत हुई हैं—एक तो आर्थिक उद्धार और दूसरी विवाह में अशांति का भाव। आर्थिक रूप से स्वाधीन स्त्री विवाह को अपने लिये एक बंधन समझकर सदा अशांत रहती है।

पाठक कहेंगे कि यह अवस्था योरप और अमेरिका की हो सकती है। भारत में ऐसी सामाजिक अशांति की कोई आशंका या संभावना नहीं। परंतु यह उनका अज्ञान है। संसार-सागर के एक कोने में जो विचार-तरंग उठती है, वह वहाँ तक परिमित रहकर बंद नहीं हो जाती। वह

धीरे-धीरे सारे संसार को आंदोलित कर डालती है। इस विश्व-ब्रह्मांड में कोई भी स्थान ऐसा नहीं, जहाँ आकाश (ईथर) न हो। विचार की क्रिया से जब इस अनंत आकाश-मंडल में स्पंदन होता है, तब उसकी लहरें भूमंडल में फैल जाती हैं। कोई भी बाधा उनकी गति को रोक नहीं सकती। पश्चिम की आर्थिक स्वाधीनता का प्रभाव भारतीय स्त्री-समाज पर भी पड़ रहा है। उनके मन भी उसी भाव से आंदोलित हो रहे हैं। यद्यपि इस आंदोलन का वेग अभी बहुत मंद है, फिर भी सूक्ष्मदर्शी नेत्र इसको देख सकता है। मेरे हाथ में इस समय एक कन्या की चिट्ठी है। लेखिका पंजाब के एक प्रसिद्ध विद्यालय की शिक्षा-प्राप्त विदुषी है। अपनी माता को आर्थिक कष्ट से मुक्त करने के लिये वह अध्यापिका बनकर धनोपार्जन करना चाहती है। कुमारी कन्या का किसी दूसरे स्थान में एकाकी रहकर धन कमाना भारत की वर्तमान अवस्था में भय से रहित नहीं। मेरे इतना लिखने पर उसने जो कुछ लिखा उसे पाठक पढ़ें और विचारें कि हमारे स्त्री-समाज का हृदय-सागर किन-किन भावों से तरंगित हो रहा है। लिखा है—

"पूज्य चाचाजी!

सादर अभिवादन। बहुत दिनों से इच्छा थी कि पत्र लिखूँ, पर कई विचारों के आते ही उन्हें दबाना पड़ता

था। किंतु दुखी हृदय का करुण-क्रंदन मुझे बाधित कर रहा है कि पत्र लिखूँ। पत्र लिखने से पूर्व यह जता देना चाहती हूँ कि पुरुष-मात्र की सांत्वना कोरी सांत्वना है, जो कि बहुत कम फलवती होती है। उसको आप विचारने पर अनुभव कर सकेंगे। चाचाजी, यद्यपि हम इन सब बातों को अनुभव करती हैं, पर क्या करें, स्त्री-जाति बुरी तरह से पराधीन है। अगर वह अपने हाथ से धन कमाकर स्वतंत्र होना चाहती है, तो भी पराधीन है। क्योंकि कई एक साधन निष्ठुर पुरुष-जाति के अधीन हैं, जिनसे हमारी मुक्ति नहीं।......आपकी पुत्री"

आर्थिक स्वाधीनता से स्त्री को हाल में जो एक नई शक्ति प्राप्त हुई है, इसे वह विवाह-बंधन को दृढ़ करने और मर्यादा के आदर्श को ऊँचा करने में नहीं, परंतु उसके सर्वथा विपरीत उपयोग में ला रही है। पाश्चात्य जगत् में इससे 'तलाक़ों' की संख्या बढ़ रही है और सारा पश्चिमी समाज इस महामारी से भयभीत हो रहा है। भारत में भी पश्चिमी रंग में रँगी हुई रमणियों के वेष-भूषा, रहन-सहन, और उच्छृंखलता से धर्म-प्राण हिंदू सशंक हो रहे हैं। जो स्त्रियाँ परपुरुष के स्पर्शमात्र से अपने को पतित समझकर अपनी जान पर खेल जाया करती थीं, उन्हीं की बेटियाँ आज नाचघरों में परपुरुषों के साथ नाच करने में तनिक भी संकोच नहीं करतीं।

जो देश उन्नतिशील कहे जाते हैं, उनमें विशेष रूप से 'तलाक़' अर्थात् दांपत्य-विच्छेद घोर रूप से बढ़ रहा है। अमेरिका के संयुक्त-राज्यों में इसकी संख्या सबसे अधिक है। स्त्री की स्थिति जितनी इन संयुक्त-राज्यों में उत्तम, स्वतंत्र और संभ्रांत है, उतनी संसार के और किसी भी देश में नहीं। इसलिये हम तलाक़ की वृद्धि और स्त्रियों के आर्थिक उद्धार में संबंध स्थापित करने से नहीं रुक सकते। संयुक्त-राज्य अमेरिका में सन् १९२२ में १,४८,८१५ तलाक़ हुए; सन् १९१६ में १,१२,०३६; सन् १९०६ में ७२,०६२ और सन् १८९६ में केवल ४२,९३७ अर्थात् छब्बीस वर्ष की छोटी-सी अवधि में सन् १८९६ की संख्या से १,०५,८७८ तलाक़ अधिक हुए। सरकारी आँकड़ों के अनुसार वहाँ के प्रत्येक सात विवाहों में से एक विवाह की तलाक़ में समाप्ति हो जाती है। इँगलैंड में सन् १९२१ में ३,४६४ तलाक़ हुए और सन् १९१४ में केवल १,३४८। इस वृद्धि का एक बड़ा कारण महासमर में होनेवाले असाधारण विवाह थे। फ्रांस और जर्मनी में तलाक़ों की संख्या देखकर सिर चकराने लगता है। सन् १९२२ में फ्रांस में ३३,००० और जर्मनी में ३९,२१६ तलाक़ हुए।

अब इसके साथ स्त्रियों की आर्थिक मुक्ति पर भी ध्यान दीजिए। इस संबंध में केवल इतना बता देना ही पर्याप्त होगा कि सन् १८८० में अमेरिका में २६,४७,१५७ स्त्रियाँ

नौकरी करती थीं, और सन् १९२० में उनकी संख्या बढ़कर ८५,४६,५११ अर्थात् उस देश की संपूर्ण जन-संख्या के सोलहवें अंश तक पहुँच गई। सन् १९२० में काम करके धन कमानेवाली स्त्रियों की संख्या १६,२०,२८१ थी, परंतु सन् १८९० में उनकी संख्या ५,१५,२६० से अधिक न थी। केवल तीस वर्ष की छोटी-सी अवधि में कितनी क्षोभकारी वृद्धि हुई है। जाति, परिवार या पुरुष की दृष्टि को छोड़कर भी यदि हम केवल स्त्री की दृष्टि से ही विचार करें, तो भी कहना पड़ता है कि जितना अपनी रोटी आप कमा सकने की शक्ति ने स्त्रियों को मर्यादा, लोकाचार और रूढ़ि की अवज्ञा करने में समर्थ किया है, उतना कोई भी दूसरी चीज़ न कर सकती थी।

जहाँ भी और जब भी स्त्रियों का बस चला है, सामान्यतः वे अपने लिये रहन-सहन के नियम आप बना लेती रही हैं। यह सचाई आपको सारे इतिहास में देख पड़ेगी। गणिकाओं, नर्तिकाओं, नटियों और बड़ी धन-संपत्ति की अधिकारी स्त्रियों के लोकाचार के विरुद्ध कार्यों के प्रति जनता की ओर से जो क्षमा का भाव दिखलाया जाता रहा है, उसका स्पष्टीकरण इसी से होता है। पुरुषों से आर्थिक रूप से स्वतंत्र होने के कारण, वे अपनी इच्छा के सिवा किसी भी पुरुष का कहना मानने पर विवश नहीं हुईं। स्त्रियों को अपनी इच्छा के अनुसार

चलाने के लिये पुरुष के हाथ में जो अमोघ कोड़ा रहा है, वह स्त्रियों की आर्थिक परतंत्रता के सिवा और कुछ नहीं था।

जिस समय पश्चिम में स्त्रियों को मताधिकार देने का आंदोलन आरंभ हुआ था, हो सकता है, उस समय थोड़े-से मनुष्यों ने अनुभव किया हो कि जब स्त्रियों को एक बार भोजन, शरण और वस्त्र के लिये पिता, पति या दूसरे पुरुष-संबंधियों के आश्रय की आवश्यकता न रहेगी, तब फिर पुरुषों का उन पर कुछ भी अधिकार न रह जायगा। हाँ, जितना अधिकार वे स्वयं चाहेंगी कि पुरुष उन पर रक्खे, उतना बेशक रह जायगा। यदि किसी पुरुष को इसका विचार आया भी होता, तो भी वह यह कल्पना नहीं कर सकता था कि स्त्रियाँ इतनी स्वतंत्र हो जायँगी, जितनी वे इस समय हो रही हैं। अपने से अधिक कमाने-वाली स्त्री पर आधिपत्य जमाना वास्तव में पुरुष के लिये प्रायः असंभव है।

स्त्रियों के अधिकारों के पक्षपातियों ने संग्राम के जोश के दिनों में स्त्रियों के आर्थिक उद्धार से उत्पन्न होनेवाले इन परिणामों के इस रूप पर अधिक बल नहीं दिया। यह उनकी एक चालाकी थी। स्त्रियों की आथक स्वाधीनता विवाह में आक्रमण और रक्षा के अस्त्र का काम देगी, यदि वे स्पष्ट रूप से ऐसा कह देते, तो उनका काम बिगड़

जाता। उनकी युक्तियाँ वैसी ही अगंभीर और भावुकता-मयी थीं, जैसी कि स्त्रियों की पत्रिकाओं में छपनेवाली गल्पें होती हैं। वे कहते थे कि अब तक वास्तव में स्त्रियों के पास विवाह ही आजीविका का एक-मात्र साधन रहा है। स्त्रियाँ रोज़गार की ख़ातिर इसे ग्रहण करने के लिये वैसी ही विवश हैं, जैसे अपने रोज़गार के लिये पुरुषों को क़ानून, चिकित्सा या इंजीनियरी पढ़नी पड़ती है या व्यापार करना पड़ता है।

इस अन्याय-पूर्ण अवस्था का परिणाम यह हुआ है कि जहाँ पुरुष तो केवल विचित्र आनंद के लिये विवाह करते हैं, वहाँ स्त्रियाँ सदा इस भाव से नहीं करतीं। उनमें से बहुत-सी केवल आर्थिक प्रयोजनों से विवाह-बंधन में पड़ती हैं। स्त्रियों के अधिकारों के पक्षपोषक उसे घोर अन्याय बताकर स्त्रियों के लिये आजीविका का कोई दूसरा मार्ग भी खोल देने पर ज़ोर दे रहे हैं।

यहाँ तक तो यह तर्क बहुत प्रशंसनीय और अकाट्य है। परंतु वे इस तर्क को विवाह-संस्कार के आगे नहीं ले जाते। वे इस बात पर विचार नहीं करते कि जिस आर्थिक स्वाधीनता के कारण स्त्रियाँ पुरुष के साथ पेट भरने के लिये नहीं, वरन् प्रेम के लिये विवाह करने में समर्थ हो जायँगी, वही उन्हें, प्रेम न रहने पर या ज़रा-सी खटपट हो जाने पर, पति को छोड़कर चले जाने में भी

समर्थ कर देगी। दूसरे शब्दों में तीस-पैंतीस रुपया मासिक कमा लेने की योग्यता ने स्त्रियों के हाथ में एक घातक अस्त्र दे दिया है।

हम आप एक काम छोड़कर दूसरा काम करने में समर्थ हैं, स्त्रियों में इस बात के ज्ञान-मात्र का स्वाभाविक परिणाम यह हुआ है कि विवाहिता स्त्रियाँ संयम को कम सहन करती हैं, प्रभुता अधिक दिखाती हैं, अधिक दबाव डालती हैं, और उनमें कामाचारिता बढ़ गई है। इसी भाव की जागृति से पश्चिमी जगत् में दांपत्य-विच्छेद की वृद्धि हुई है। यह स्पष्ट है कि जो विवाहिता स्त्री आर्थिक रूप से अपने को सुरक्षित रखने में असमर्थ है, उसके लिये उन नाना परीक्षाओं को वहन करना आवश्यक है, जिनको अपनी रोटी आप कमा लेनेवाली स्त्री कभी सहन नहीं करेगी। इस बात की आशंका हो रही है कि तितिक्षा, आत्मत्याग और नारी-धर्म आदि जिन सद्गुणों का उपदेश पंडित लोग दुःखी दंपतियों को दिया करते हैं, उन पर वह स्त्री बहुत कम ध्यान देगी, जो अपने को विवाह की दुर्दांत अवस्थाओं का शिकार समझती है, और जो जानती है कि मैं आप अपने लिये पर्याप्त रोटी कमा सकती हूँ।

कहा जाता है कि आजकल की स्त्रियों और उनकी दादी-परदादियों में आकाश-पाताल का अंतर है। परंतु

जिन अवस्थाओं में आजकल की स्त्रियाँ रहती हैं, क्या वे उन अवस्थाओं से मूलतः भिन्न नहीं, जिनके अधीन कि उनकी माताएँ रहती थीं ? हो सकता है कि पिछली पीढ़ी की स्त्रियाँ अपनी पुत्रियों के साथ तुलना करने पर साक्षात् धर्म-मूर्तियाँ प्रतीत होती हों, परंतु जो लोग आधुनिक स्त्री की निंदा करके उनकी बड़ाई करते हैं, वे इस बात को भूल जाते हैं कि जिस नारी-धर्म के ह्रास पर वे इतना दुःख मान रहे हैं, वह इस बात का फल था कि स्त्रियाँ विवाह में आत्म-समर्पण करने के सिवा और कुछ न कर सकती थीं—उनके लिये आजीविका का कोई दूसरा मार्ग ही खुला न था। आधुनिक स्त्री में जो आज्ञानुवर्तिता की कमी है, उसका एक कारण है। उस पर इस बात का प्रकाश हो गया है कि जब मैं तीस-चालीस रुपए मासिक स्वयं कमा सकती हूँ, तब मुझे किसी पुरुष या किसी चीज़ के सामने सिर झुकाने की क्या आवश्यकता है।

स्त्रियों के उद्धार से जहाँ एक ओर विवाहित जीवन की शांति भंग हो गई है, वहाँ साथ ही अपनी जाति के आचार के प्रति स्त्रियों का भाव बहुत शीघ्रता से बदल गया है। मताधिकार चाहनेवाली ( सफ़्रेजिस्ट ) स्त्रियाँ स्त्री और पुरुष के लिये सदाचार की एक ही कसौटी बनाने पर ज़ोर दे रही हैं। परंतु इसके लिये पुरुष के आदर्श को

ऊँचा करके स्त्री स्त्री के आदर्श के साथ मिलाने का नहीं, बरन् स्त्रियों के आदर्श को नीचा करके पुरुष के आदर्श के निकट ले आने का यत्न किया जा रहा है। गत योरपीय महासमर में जो उतार-चढ़ाव हुए हैं, उनका परिणाम यह देखने में आ रहा है कि पुरातनी शुद्धाचारिणी स्त्रियाँ व्यभिचारिणी स्त्री को जिस घृणा प्रत्युत शत्रु की दृष्टि से देखा करती थीं, उनकी वह घृणा और शत्रुता इतनी कम हो गई है कि कई अवस्थाओं में तो वह प्रायः लुप्त ही हो गई है। जो अनाचार कहा जाता है, उसके प्रति आधुनिक स्त्री के भाव में ऐसा घोर परिवर्तन वर्तमान जीवन का बड़ा ही आश्चर्य-जनक रूप है। इसका असर पतिपरित्यक्ता और कुलटा स्त्री की स्थिति पर भी पड़ा है, क्योंकि अब वह स्थायी रूप से समाज से बहिष्कृत नहीं समझी जाती। प्रेम न रहने पर भी पति के अधीन बनी रहने के लिये जो प्रबल उत्तेजन था, वह भी विवाह में की हुई पतिव्रता रहने की प्रतिज्ञा की अवज्ञा करने की इच्छा रखनेवाली स्त्री के लिये दूर हो गया।

अनाचार के प्रश्न के प्रति स्त्रियों के भाव में इतने भारी परिवर्तन का कारण क्या है? हमने ऊपर कहा है कि महासमर से होनेवाले उतार-चढ़ाव का इसके साथ कुछ संबंध है। परंतु लोक-प्रिय होने के लिये नवीन विचारों के अपने अंदर भी विशेष गुण का होना आवश्यक है। इसके

विना वे चिरकाल तक स्थिर नहीं रह सकते। इसी प्रकार स्त्रियों के प्रति स्त्रियों का नवीन क्षमा-भाव ठोस आर्थिक आधार पर अवलंबित है।

समाज-शास्त्रियों का कहना है कि मर्यादा का पालन न करनेवाली "बुरी" स्त्रियों के प्रति "अच्छी" स्त्रियों की शत्रुता का कारण यह है कि "बुरी" स्त्रियाँ "कमीनी" होती हैं। अर्थात् स्मरणातीत युग से स्त्रियाँ पुरुषों के साथ आयु-भर का ठेका—विवाह—करने पर हठ करती आई हैं। इसके सिवा वे कुछ कर भी नहीं सकती थीं, क्योंकि अपनी रोटी कमाने के लिये उनके पास और कोई साधन ही नहीं था। विशेष रूप-लावण्य रखनेवाली स्त्रियों की संख्या सदा बहुत ही कम हुआ करती है। अल्प कालव्यापी ठेकों से उनकी भी आर्थिक दशा अनिश्चित रहती है। स्त्री का रूप भी सदा नहीं रहता। इसलिये आर्थिक दासता में फँसी होने के कारण सामान्य स्त्री के लिये आयु-भर का ठेका करना ही आवश्यक है।

फलतः यह बात स्वाभाविक थी कि जो स्त्रियाँ मज़दूर-संघ बनाने की पक्षपातिनी थीं, वे उस स्त्री को "कमीनी" या "बुरी" ठहरातीं, जो संघ द्वारा नियत की हुई मज़दूरी से कम पर काम करना स्वीकार करती है। "अच्छी" स्त्रियाँ जो प्रकोप "बुरी" स्त्रियों के प्रति प्रकट करती थीं, वह ठीक उसी प्रकार का था, जो मज़दूरी को बढ़वाने की

इच्छा करनेवाला मज़दूर कम मज़दूरी स्वीकार करके उसे हानि पहुँचानेवाले दूसरे मज़दूर के प्रति अनुभव करता है। मज़दूर-जगत् का "कमीना" मज़दूर-संघ ( व्यापार-संघ ) के नियमों का पालन न करके साधारण मज़दूर के लिये जीवन को अधिक कठिन बना देता है ; इसी प्रकार स्त्री-जगत् की "कमीनी"—पुंश्चली थोड़े समय के लिये पुरुष के साथ संबंध जोड़कर साधारण स्त्री को—जिसके पास अब तक पेट भरने का एक-मात्र साधन विवाह ही था—हानि पहुँचाती रही है।

हम ऊपर बता चुके हैं कि अब स्त्रियों के लिये आजीविका का साधन एक-मात्र विवाह ही नहीं रह गया। वह अब और सैकड़ों रीतियों से रोटी कमा सकती हैं। फलतः पुंश्चली और उसके काम अब "अच्छी" स्त्री को उतनी हानि नहीं पहुँचा सकते। पुंश्चली आज चाहे कितना ही उपद्रव करे, चाहे वह अपनी कुचालों से "अच्छी" स्त्री को विवाह से भी वंचित क्यों न कर दे, परंतु ईश्वर को धन्यवाद है कि अब वह उसे रोटी से भूखी नहीं मार सकती। क्योंकि अब उसकी रोटी विवाह पर आश्रित नहीं रही। फलतः "अच्छी" स्त्री के पास "बुरी" स्त्री के प्रति शत्रुता का भाव रखने के लिये वही पहला कारण नहीं। "अच्छी" स्त्री को पुंश्चली से जो डर पहले लगा रहता था, आज उसका दशांश भी नहीं।

स्वभावत: ही स्त्रियाँ पुंश्चली के डर का शोर कोठे पर खड़ी होकर नहीं मचाती रहीं। ऐसा करने से वे पुरुष की प्रभुता के गढ़े में और भी गहरी गिर पड़तीं। क्योंकि दूसरों के डर का फ़ायदा उठाना मनुष्य के लिये स्वाभाविक है। इसके विपरीत उन्होंने सामाजिक बहिष्कार की पूर्ण पद्धति के द्वारा पुंश्चली से बदला लेने के लिये एक प्रबल संगठन तैयार किया। व्यक्तिरूप से गणिकाओं के हाथ में सदा बड़ी भारी शक्ति रही है, परंतु समष्टिरूप से वे उन सरल साधारण और सामान्य स्त्रियों की अनंत सेना की बराबरी करने में सर्वथा असमर्थ रही हैं, जिनका आदर्श वाक्य "आयु-भर के लिये विवाह" है।

सामाजिक बहिष्कार की इस पूर्ण रूप से संगठित और कृत्रिम पद्धति से उन स्त्रियों के प्रति धीरे-धीरे सच्ची शत्रुता और घृणा का भाव उत्पन्न हुआ, जो जीवन से कम अवधि के लिये ठेका लेने को तैयार थीं। स्त्रियों के इस घृणा-भाव में पुरुषों ने भाग नहीं लिया, परंतु घर की चहारदीवारी में शांति बनाए रखने के लिये वे उनकी हाँ-में-हाँ मिलाते रहे।

अच्छा, तो अनाचार के प्रति स्त्रियों के इस नवीन क्षमा-भाव को रोकने के लिये क्या करना चाहिए? क्या उनकी आर्थिक स्वाधीनता को छीनकर उन्हें फिर उसी गर्त में ढकेल देना चाहिए, जिससे निकलने का उन्होंने

भूरि प्रयत्न किया है ? मान लीजिए कि किसी प्रकार ऐसा करना संभव भी हो जाय, तो फिर क्या होगा ? ये सब ऐसे प्रश्न हैं, जो पाश्चात्य जगत् को चिंतित कर रहे हैं और जिनकी चिंता भारत को भी शीघ्र ही करनी पड़ेगी।



# सती-धर्म के पालन के कुछ उपाय



प्रत्येक युग और प्रत्येक देश में पुरुषों की अपेक्षा स्त्रियों की पवित्रता पर बहुत अधिक ज़ोर दिया जाता रहा है। इसका एक कारण है। माता वह स्रोत है, जिससे संतान-सरिता विस्तृत होती है। स्रोत के गँदला होने से उससे निकलनेवाली नदी का जल स्वच्छ नहीं हो सकता। माता में दोष आ जाने से संतान भी बिगड़ने से नहीं बच सकती। यही कारण है कि समाज में शांति और पवित्रता को बनाए रखने के लिये शास्त्रकारों ने पतिव्रता ही को स्त्रियों के लिये परम धर्म ठहराया है।

आज हमें उन उपायों पर विचार करना है, जो सती-

धर्म के पालन में सहायता दे सकते हैं। स्त्रियाँ चिरकाल से अज्ञानांधकार में पड़ी हैं और अज्ञानी मनुष्य को सन्मार्ग पर चलाने के लिये दो ही चीज़ें काम देती हैं— एक भय, दूसरा लालच। यही कारण है, जो पुराने ग्रंथों में पतिव्रता स्त्री को स्वर्ग में अनंत सुख और व्यभिचारिणी को नरक में महाकष्ट मिलने की बात लिखी मिलती है। परंतु वास्तव में देखा जाय, तो मनुष्य को जितना यथार्थ ज्ञान गिरने से बचाता है, उतना भय और लालच नहीं। हमारा विचार है कि यदि युवक और युवतियों को जननेंद्रियों की पवित्रता, वीर्य की महत्ता और व्यभिचार से होनेवाली हानियों का भली भाँति ज्ञान माता-पिता करा दिया करें, तो वर्तमान की अपेक्षा उनका चरित्र बहुत मज़बूत हो सकता है।

स्त्री के सतीत्व की रक्षा का सारा उत्तरदायित्व स्त्री पर डालना ठीक नहीं। समाज का भी इस विषय में बहुत कुछ कर्तव्य है। पंजाब में एक कहावत है—"राँडें तो रहती हैं, यदि मुसटंडे रहने दें।" इसका अभिप्राय यही है कि सतीत्व की रक्षा बहुत कुछ अवस्थाओं पर निर्भर है। अवस्थाओं को ऐसा बनाना, जिनमें सतीत्व का पालन सुगम हो, समाज का परम कर्तव्य है। तभी वह स्त्री से सती रहने की आशा कर सकता है।

यह एक प्रमाणित सत्य है कि स्त्री का पतन उतनी

जल्दी नहीं होता, जितनी जल्दी कि पुरुष का होता है। पुरुष की कामवासना एक ऐसे मनुष्य के सदृश है, जो ऊँघ रहा है और जो ज़रा-सी आवाज़ देने पर जाग उठता है। इसके विपरीत स्त्री की कामवासना बहुत गहरी दबी पड़ी होती है। उसे जागृत करने के लिये बहुत देर लगती है। परंतु एक बार उत्तेजित हो जाने पर फिर वह बहुत प्रचंड रूप धारण कर सकती है। ऐसी अवस्था में पुरुष तो अपने को सँभाल भी सकता है, परंतु स्त्री के लिये सँभालना कठिन हो जाता है। इससे यह स्पष्ट है कि सतीत्व के नाश का भाव पहले स्त्री में उत्पन्न नहीं होता। पुरुष ही उसकी गिरावट का आदि कारण बनता है।

एक बात और भी है। स्त्री के चरित्र का नाश जितना अधिक छोटी आयु में होता है, उतना प्रौढ़ अवस्था में नहीं होता। प्रायः देखा गया है कि जितनी स्त्रियाँ वेश्या-वृत्ति धारण करती हैं, उनका चरित्र प्रायः बारह-तेरह वर्ष की अवस्था में ही नष्ट हो चुका होता है। इसलिये इस बाल्य-काल में माता-पिता तथा संरक्षकों को कन्या के चरित्र की विशेष प्रकार से रक्षा करनी चाहिए। फिर बड़ी होकर उसके गिरने की संभावना बहुत कम हो जाती है।

यह युग भारतवासियों के लिये अभाव का युग है। दूध और घी आदि पौष्टिक पदार्थ, जो हम लोगों के जीवन के आधार थे, उनका अब अभाव-सा हो गया है। इससे

हमारे शरीर दुर्बल हो गए हैं और रोगों के रोकने की शक्ति भी नष्टप्राय हो गई है। इस शारीरिक दुर्बलता का एक दुष्परिणाम यह भी हुआ है कि हमारे समाज में इंद्रिय-संयम का सर्वथा ह्रास हो रहा है। मांस, मदिरा और मैथुन का प्रचार दिन-पर-दिन बढ़ रहा है। जो आनंद एक बलिष्ठ और संयमी मनुष्य को अपने भीतर से प्राप्त होता है, उसकी प्राप्ति के लिये आधुनिक स्त्री-पुरुष कृत्रिम उपायों का आश्रय लेते हैं। आवश्यकताएँ बढ़ रही हैं, आमदनियाँ कम हो गई हैं और इंद्रियों का संयम नष्ट हो चुका है। इसका कुफल यह हुआ है कि शहर में रहनेवाली दरिद्र स्त्रियाँ, जो भोग-विलास से मन को नहीं रोक सकतीं, व्यभिचार द्वारा अपनी आय को बढ़ाने पर विवश होती हैं। थोड़े वेतनवाले क्लर्कों, बाबुओं और मज़दूरों की स्त्रियों के आचार भ्रष्ट होने का प्रधान कारण यही होता है। यदि लड़कियों के हृदय पर पहले ही से धार्मिक शिक्षा द्वारा भोग की अपेक्षा त्याग और सादा जीवन का माहात्म्य अंकित करने का यत्न किया जाय, तो सतीत्व की रक्षा में उन्हें बड़ी सहायता मिल सकती है। अपने प्राचीन इतिहास में हम देखते हैं कि राजपुत्रियाँ तक निर्धन ऋषियों के साथ भी विवाह करके अपने को सुखी रख सकती थीं। परंतु आजकल की युवती में यह बात नहीं मिलती। वह ऊपर से स्वतंत्रता और अधिकार का डींग मारती

हुई भी भोग-विलास की सामग्री के लालच से डबल रंडवे के साथ विवाह करने में लज्जा का अनुभव नहीं करतीं। यह धन की ग़ुलामी उसके पतन का कारण है। इँगलैंड की कोमलांगी किशोरियाँ इसी इंद्रिय-संयम के अभाव से आफ़्रिका और आस्ट्रेलिया के आचारहीन गोरों की पैशाचिक विषय-वासना को तृप्त करने का साधन बनना स्वीकार करती हैं।

इस समय प्रकृति-प्रेम दिखाई नहीं देता। काम-वासना की तृप्ति को ही दुर्बलेंद्रिय नर-नारी भूल से प्रेम का नाम दे रहे हैं। मनुष्य की आवश्यकताएँ जितनी बढ़ती हैं, उतना ही अधिक वह इंद्रियों का दास बन जाता है। प्राचीन काल में युवतियाँ धन के पीछे न भागकर सच्चे प्रेम और शौर्य की क़दर करती थीं। इसलिये उनमें गिरावट बहुत कम आती थी।

ऊपर की बातों से यह न समझा जाय कि इस समय सती-धर्म का पालन नहीं हो सकता। इस समय भी भारत में सतियों की संख्या सब देशों से अधिक है। फ़ारस, अफ़ग़ानिस्थान, मिसर इत्यादि देशों के इतनी जल्दी मुसलमान हो जाने का कारण उन देशों की स्त्रियों के चरित्र की दुर्बलता थी। वे मुसलमान-विजेताओं के धन-दौलत के लोभ में आकर उनसे लिप्त हो जाती थीं। परंतु भारत की सतियाँ सांसारिक सुख-संपत्ति को तुच्छ समझकर

पारलौकिक सुख की आशा में कष्ट सहती हुई भी सती-धर्म का पालन करती थीं। उन्हीं की कृपा से आज तक आर्य-जाति और आर्य-सभ्यता का अस्तित्व है।

हम ऊपर कह आए हैं कि अज्ञान में रहकर या परदे में छिपकर सतीत्व की रक्षा नहीं हो सकती। इसके लिये यथार्थ ज्ञान द्वारा अपने चरित्र-बल को बढ़ाने की आवश्यकता है। जिस देवी का चरित्र दृढ़ है, उसका कोई भी दुष्ट कुछ नहीं बिगाड़ सकता। हमारे देखने की बात है। दिल्ली रेलवे-स्टेशन के मुसाफ़िरख़ाने में एक स्त्री बैठी थी। उसके निकट ही एक पुरुष-मुसाफ़िर बैठा था। वह स्त्री टिकट लेने के लिये जाने लगी, तो उस पुरुष से कहने लगी कि मेरे बिस्तरे का ज़रा ख़याल रखना। उस पुरुष ने उससे कोई अश्लील मख़ौल कर दिया। बस, फिर क्या था? उस स्त्री ने अपना स्लीपर उतारकर उसके सिर पर तड़ातड़ ठोंकना शुरू कर दिया। यह देख बहुत-से लोग वहाँ इकट्ठे हो गए और उस पुरुष को ही फटकारने लगे।

इसी प्रकार एक मरतबा की बात है, कराची-मेल के इंटर के डिब्बे में एक महाराष्ट्र देवी अकेली बैठी थी। वह युवती और रूपवती भी थी। एक दुष्ट योरपियन गार्ड बार-बार आकर उस डिब्बे में झाँकने लगा। एक-दो बार तो वह देवी चुप रही, परंतु तीसरी बार आकर ज्यों ही उसने खिड़की के निकट मुँह किया, देवी ने इतने ज़ोर

से उसके मुँह पर थप्पड़ मारा कि वह सी-सी करता वहाँ से भाग गया। स्टेशन पर कोलाहल मच गया कि यह स्त्री कोई ईसाई है, उसने गार्ड को मारा है। परंतु उसने अँगरेज़ी में कहा कि मैं आस्तिक हिंदू हूँ, और उस दुष्ट की ख़बर लेने के लिये समर्थ हूँ।

कई बरस की बात है, मैं होशियारपुर से इक्के में जालंधर आ रहा था। उसी इक्के में एक युवती स्त्री भी बैठी थी। बातचीत से मालूम हुआ कि उसके पति काशी में दूकान करते हैं, और वह काशी से अकेले मायके आई है। मैंने पूछा—आप अकेली इतनी लंबी यात्रा करने का साहस कैसे करती हैं, क्या मार्ग में कोई दुर्घटना होने का भय नहीं रहता है? उसने कहा—एक मरतबा की बात है, मैंने स्टेशन पर एक मिठाईवाले को मिठाई देने के लिये पुकारा, तो एक दुष्ट बोला—'हुक्म हो, तो मैं ला दूँ?' तब मैंने वहीं उस दुष्ट को फटकारना शुरू कर दिया। दूसरे लोगों ने भी उसे डाँट-डपट की। यदि मैं उसकी बात को चुपचाप सहार जाती, तो वह अवश्य कुछ-न-कुछ कुचेष्टा करता। ऐसे दुष्टों को तत्काल डाँट देना चाहिए। झूठी लज्जा ऐसे समय पर हानिकारक होती है।

उसने एक बात और भी कही कि मैं पुरुष और कुपुरुष को पहचान लेती हूँ। इसलिये मैं दुष्टों के फंदे में नहीं फँस सकती।

जालंधर पहुँचकर हम इक्के से उतर बैठे। मैं उससे अलग हो गया। इतने में एक युवक आकर मुझसे परामर्श लेने लगा कि मैं एक लड़का को भगा लाया था। अब मैं उसे वापस भेजना चाहता हूँ। मैं कैसे भेजूँ? मेरे पकड़े जाने का डर है। मैं उसे कुछ बता ही रहा था कि उस स्त्री ने मुझे अपने पास बुलाकर कहा—इस दुष्ट के साथ बातें मत करो और मेरे पास आकर बैठ जाओ। मैं हैरान था कि उस स्त्री का मेरे साथ कोई संबंध नहीं, परंतु यह मुझ पर ऐसे शासन कर रही है, जैसे मेरी भाभी हो। अस्तु, मैं उसके पास बैठ तो गया, परंतु मैंने उससे पूछा कि तुम मुझे कैसे जानती हो कि मैं अच्छा आदमी हूँ, और मेरे मन में मैल नहीं है। मैं तुम्हारे पास कैसे बैठ सकता हूं। वह बोली—मुझमें इतना भी विवेक न हो, तो मैं काशी से घर कैसे पहुँचूँ। पति को साथ लाने से तो व्यर्थ में साठ रुपया का किराया और कार-बार की हानि हो। मैंने देखा कि वह वस्तुतः बड़ी अनु-भवी थी। अनुभव-शून्य स्त्री दुष्टों के हथकंडों में बड़ी सुगमता से फँसकर दुःख पाती है।

यह विषय बहुत व्यापक है। लिखने को बहुत-सी बातें हैं। परंतु लेख पहले ही लंबा हो गया है। इसलिये अब हम दो-चार सूत्र लिखकर इसे समाप्त करते हैं।




नित्य किसी धार्मिक ग्रंथ का पाठ किया करे, जिससे ईश्वर का भय उसके मन में सदा बना रहे।

पृष्ठ-संख्या २०५

१—विवाहित स्त्री को अपने मायके में बहुत दिन नहीं रहना चाहिए।

२—जहाँ तक संभव हो, पति-पत्नी एक दूसरे से अलग न रहें।

३—एकांत में परपुरुष से वार्तालाप न करे।

४—भोग के जीवन को त्याग के जीवन के सामने तुच्छ समझे।

५—संतान और पति के साथ अनुराग को बहुत बढ़ावे।

६—मेरे बनाए "रति-विज्ञान"-नामक ग्रंथ के "स्वदार-रक्षा" नाम के प्रकरण को ध्यान-पूर्वक पढ़े, क्योंकि उसमें बताया गया है कि दुष्ट पुरुष किस प्रकार स्त्रियों के सतीत्व को नष्ट करने का यत्न करते हैं, और किन-किन लक्षणोंवाली स्त्रियों और पुरुषों में जल्दी गिरावट आती है। इसको जान लेने से वह दुष्टों की चालों को समझने लगेगी, और अपने सतीत्व की रक्षा कर सकेगी।

७—नित्य किसी धार्मिक ग्रंथ का पाठ किया करे, जिससे ईश्वर का भय उसके मन में सदा बना रहे। इसके लिये "सत्यार्थ-प्रकाश" बहुत उपयोगी सिद्ध होगा।

---

## वेश्या-वृत्ति



परंपरा-गत धर्मानुष्ठान, आचरण और प्रतिष्ठित रूढ़ियाँ सब मिलकर परले दरजे का कठिन संयम ही नहीं, वरन् परले दरजे का अनवहित मर्यादातिक्रम भी उत्पन्न करती हैं। ये एक पराकोटि का प्रचार करतीं और उसे आदर्श ठहराती हैं। जो लोग उस पराकोटि को आदर्श नहीं स्वीकार कर सकते, उन्हें वे भगाकर विपरीत सीमा पर भेज देती हैं। धर्म के बड़े-बड़े युगों में ऐसा भी होता है कि संयम के नियम की कठोरता को नैमित्तिक मर्यादातिक्रम की, जान-बूझकर दी हुई अनुमति, कोमल बना देती है। भैरवीचक्रों और नैशोत्सवों की उत्पत्ति इसी से

हुई है। इन भैरवीचक्रों का मध्य-काल में ख़ूब ज़ोर रहा है। ये किसी एक ही देश-विशेष में नहीं, वरन् सभी देशों में पाए जाते हैं। ये प्रत्येक विनीत और परिश्रमी सभ्यता में एक विशेष काम को पूरा करते हैं। क्योंकि यह सभ्यता न्यूनाधिक अपरिहार्य प्रतिरोधों से बँधी हुई नैसर्गिक शक्तियों पर बनी होती है। इन भैरवीचक्रों से प्रचलित प्रतिरोधों और रूढ़ियों का तनाव अस्थायी रूप से ढीला हो जाता है। नाच, खेल, होली, जल-क्रीड़ा, वन-विहार आदि सब भैरवीचक्रों के ही रूप हैं। ये यूनान, रोम, इँगलैंड, रूस, जापान सभी देशों में पाए जाते हैं। जर्मन-दार्शनिक नीट्शे ठीक कहता है कि प्राचीन यूनानी लोग सभी स्वाभाविक आवेगों को स्वीकार करते थे, और उनको अनिष्ट करने से रोकने के लिये ऐसी नालियाँ तैयार करते थे, जिनके द्वारा विशेष दिनों और विधियों में फ़ालतू पाशविक शक्ति निरुपद्रव रूप से बाहर निकल जाय। प्रसिद्ध रोमन नीत्युपदेशक सेनेका कभी-कभी सुरापान तक की सिफ़ारिश करता है। वह कहता है—सुरापान हमारी चिंताओं को धो डालता और हमारी आत्मा को निचली-से-निचली गहराइयों से ऊपर उठाता है। यह उसे चिंता की अधीनता से मुक्त करता, दासता से छुड़ाता और सब कामों के लिये अधिक साहसी बनाता है।

वेश्या-वृत्ति की उत्पत्ति और विकास

अधिक सूक्ष्म प्रकार का भैरवीचक्र प्रत्येक सभ्यता में प्रचलित रहता है। पर इसके मुख्यतः मस्तिष्क-विषयक होने के कारण यह अधिक लाभदायक और उपयुक्त नहीं होता। भैरवीचक्र से अधिक प्राथमिक और मांसल रूपों को, सभ्यता के प्रभाव से, लोग बुरी दृष्टि से देखने लगते हैं, और वे यथासंभव सर्वथा दबा दिए जाते हैं। सभ्यता इस रीति से वेश्या-वृत्ति को प्रोत्साहित करती है। जब भैरवीचक्र को अपने प्राथमिक रूप में, प्रकट और आदरणीय रूप से, अपने-आपको दिखलाने का निषेध हो जाता है, तब यह अंधकार की शरण लेता है और सभ्य जीवन के ठीक केंद्र में अपना मज़बूत मोरचा बाँधकर बैठ जाता है। जिससे अतीव कठिनता और महत्त्व की समस्या उत्पन्न हो जाती है। साधारणतया यह कहा जाता है कि वेश्या-वृत्ति सदा और सब कहीं रही है। पर यह कथन सचाई से बहुत दूर है। एक प्रकार की अपरिपक्व वेश्या-वृत्ति नैमित्तिक रूप से जंगली लोगों में पाई जाती है। परंतु पूर्ण रूप से विकसित वेश्या-वृत्ति प्रायः उसी समय मिलती है, जब कि वर्बरता-पूर्ण विकास को प्राप्त होने के पश्चात् सभ्यता की अवस्था को पहुँचनेवाली होती है। यह प्रत्येक सभ्यता में एक सुव्यवस्थित रूप में पाई जाती है।

अच्छा, अब वेश्या का लक्षण क्या है ? इस प्रश्न का उत्तर अनेक लोगों ने देने की चेष्टा की है । कोई कहता है—वेश्या वह स्त्री है, जो धन के लिये अपना शरीर अनेक लोगों के हाथ, विना किसी चुनाव के समर्पित कर देती है । कोई कहते हैं—वेश्या वह व्यक्ति है, जिसके लिये स्त्री-पुरुष-धर्म-विषयक संबंध आर्थिक लाभ के अधीन है । एक कहता है—वेश्या वह स्त्री है, जो अपनी काम-संबंधी इच्छा को अस्थायी रूप से विविध लोगों के पास बेच देती है । ऐसे ही एक दूसरा कहता है—वेश्या वह स्त्री है, जो भाड़ा लेकर निर्विशेष रूप से पुरुषों के साथ संभोग करती है । परंतु कई स्थानों में सखी-भावयुक्त पुरुष वेश्याएँ भी पाई जाती हैं, इसलिये स्त्री और पुरुष दोनों पर चरितार्थ होनेवाला लक्षण यह है कि वेश्या वह व्यक्ति है, जिसने अपने से विपरीत लिंग के या उसी लिंग के विविध व्यक्तियों की कामुकता को तृप्त करना अपना व्यवसाय बना रक्खा हो ।

वेश्या कहलाने के लिये नाना लोगों के साथ संभोग का पुनः-पुनः होना आवश्यक है, जो स्त्री किसी एक पुरुष की उपपत्नी बनकर अपनी गुज़र करती है, और उस एक को छोड़कर और किसी के पास नहीं जाती, वह उस समय वेश्या नहीं, चाहे बाद को वह बन जाय, या पहले भी हो । शर्ट्ज़ ( Schurtz )-नामक एक विद्वान् कहता

है—प्रत्येक समाज में जहाँ छोटी आयु का विवाह कठिन होता है और पर-स्त्री-गमन को बुरा समझा जाता है, वहाँ वेश्या-वृत्ति का आविर्भाव अवश्य हो जाता है। धार्मिक वेश्या-वृत्ति सभी प्राचीन जातियों में पाई जाती रही है। ईसा के पूर्व पाँचवीं शताब्दी में बाबल के लोगों की देवी, माई लिट्टा, के मंदिर में प्रत्येक स्त्री को अपने जीवन में एक बार आकर अपने-आपको उस परदेशी पुरुष को देना होता था, जो देवी की भेंट-स्वरूप सबसे पहले उसकी गोद में पैसा फेंकता था। धार्मिक वेश्या-वृत्ति का आधार इस विश्वास पर था कि मानवों की उत्पादक शक्ति प्रकृति की उर्वरता को बढ़ाने में एक रहस्यमय और पवित्र प्रभाव रखती है। कालांतर में यह भी समझा जाने लगा कि देवी या देवता के पुजारियों के साथ संभोग करने से स्त्री के बाँझपन की संभावना नहीं रहती। फिर धार्मिक वेश्या-वृत्ति के ह्रास से सार्वजनिक गणिका-गृहों का आविर्भाव हुआ। ये बिलकुल सांसारिक संस्थाएँ थीं और इनकी स्थापना सांसारिक उद्देश्य से ही हुई। अब भगवत्-पूजा में संभोग की पवित्रता का भाव बिलकुल लुप्त हो गया।

जे० स्टैंले गार्डीनर (Journal Anthropological Institute) में लिखता है कि रोटुमा के दक्षिण समुद्र द्वीप के जंगली लोगों में "रुपए या उपहार के लिये वेश्या-वृत्ति

बिलकुल अज्ञात थी।" परंतु विवाह से पूर्व स्त्री-पुरुष-धर्म-विषयक संबंधों के बनाने की बड़ी स्वतंत्रता थी। ब्रह्म-देश में अँगरेज़ों के प्रवेश से पूर्व वेश्या-वृत्ति को कोई जानता भी न था। जूलस बाइस (Jules Bois) "Visions de I' Inde" में पृष्ठ ५५ पर लिखता है कि भारत में वेश्या-वृत्ति अँगरेज़ लाए थे। एक ब्राह्मण ने उसे कहा था कि "यह विशेष रूप से अँगरेज़ों का दोष नहीं था। यह तुम्हारी सभ्यता का अपराध है। हममें कभी वेश्याएँ नहीं थीं। इस भयंकर शब्द से मेरा तात्पर्य पास से गुज़रनेवाले लोगों की अशिष्ट काम-वासना की पशु-तुल्य दासियों से है। हमारे यहाँ गानेवालियों और नाचनेवालों की जातियाँ थीं और हैं, जो पेड़ों के साथ हाँ, पेड़ों के साथ—मर्मस्पर्शी विधियों से ब्याही हुई हैं; हमारे पुरोहित उनको आशीर्वाद देते और उनसे बहुत-सा धन प्राप्त करते हैं। जो उन पर प्रेम करते और उन्हें प्रसन्न करते हैं, वे उन्हें इनकार नहीं करतीं। राजाओं ने उनको धनाढ्य बना दिया है। वे सभी कलाओं की प्रतिनिधि हैं, वे विश्व-ब्रह्मांड का दृश्य सौंदर्य हैं।" धार्मिक वेश्याएँ "देवता की दासियाँ" होती हैं। दक्षिण-भारत में ये देव-मंदिरों के साथ संबद्ध हैं। इनका मुख्य कर्म देवता की मूर्ति के सामने नाचना होता है। वे उस देवता के साथ ब्याही हुई होती हैं। वे उस मंदिर में देवता के दर्शन के लिये आए हुए उपासकों

की कामवासनाओं का उत्तेजित और शांत करना सीखी हुई होती हैं।

वेश्या-वृत्ति को रोकने के लिये अनेक यत्न किए गए। मुहम्मद साहब भी वेश्या-वृत्ति के घोर विरोधी थे। यद्यपि गुलाम स्त्रियों में वे इसे सहन कर लेते थे। वेनिस-नगर में भी, जिसे वेश्याओं का स्वर्ग कहा जाता है, इसके विरुद्ध अनेक कड़े नियम बनाए गए थे। इसके लिये दंड, कारावास और बेंत आदि का दंड दिया जाता था। फिर कालांतर में अब मध्यम श्रेणी के लोगों को अपनी पुत्रियों और पत्नियों का रक्षा की चिंता हुई। तब उन्होंने कामासक्ति को एक अलग मार्ग पर चलाने के लिये सार्वजनिक रूप से यत्न करना और क़ानून बनवाना आरंभ किया, और वेश्या-वृत्ति एक स्वतंत्र रूप में प्रकट हो गई।

### वेश्या-वृत्ति के कारण

वेश्या-वृत्ति के जन्म और विकास के इतिहास से पता लगता है कि यह हमारी विवाह-पद्धति का अहार्य धर्म या दुर्घटना नहीं, वरन् एक आवश्यक अंग है, जो दूसरे अंगों के साथ प्रकट हाता है। जब एक-एक परिवार का अलग-अलग कुलपति हा गया और एकपत्नीक विवाह की प्रथा ने ज़ोर पकड़ा, तो स्त्री के लिये अपने शरीर को बेचना और भी कठिन होता गया। पहले तो लड़की पर पिता का अधिकार होता है। पिता का इसी में हित है कि वह

उसकी सावधानता-पूर्वक रक्षा करे। फिर पति प्रकट होता है, जो उसे ले जाता है। स्त्री के मूल्य को बढ़ाने में कौमार्य के बाज़ार मूल्य का नया भाव क्रमशः विकसित हुआ। पहले "कुमारी" उसे कहा जाता था, जो अपने शरीर के साथ जैसा चाहे वैसा व्यवहार करने में स्वतंत्र थी, परंतु अब उसका वह अर्थ उलटकर स्त्री हो गया, जिसके लिये पुरुषों के साथ संभोग की मनाही हो। जब वह पिता से पति के पास चली गई, तब भी उसका वैसे ही सावधानता से पहरा रक्खा जाता रहा, पति और पिता ने अविवाहित पुरुषों से अपनी स्त्रियों की रक्षा करने में ही अपना हित समझा। ऐसी स्थिति के उत्पन्न हो जाने का यह परिणाम हुआ कि ऐसे युवकों की एक बड़ी संख्या प्रकट हो गई, जो इतने धनाढ्य न थे कि विवाह कर सकें। इसी प्रकार ऐसी युवतियों की भी एक भारी संख्या हो गई, जिनको किसी पुरुष ने अपनी पत्नी बनाना पसंद नहीं किया था, और जिन्हें कभी पत्नी बन सकने की आशा भी नहीं रही थी। सामाजिक विकास की ऐसी अवस्था में वेश्या-वृत्ति का प्रादुर्भाव अवश्यंभावी है। यह विवाह का उतना अपरिवर्जनीय आनुषंगिक अंग नहीं, जितना कि उसका आवश्यक भाग है। कई फ़ालतू या उपेक्षित स्त्रियों ने रुपए के रूप में अपने मूल्य का उपयोग करते हुए या कदाचित् साथ ही पूर्व काल की स्वतंत्रता के

ऐतिह्यों को पुनर्जीवित करने के भाव से, अपना यहां सामाजिक व्यापार देखा कि जो पुरुष अभी तक पत्नियाँ नहीं प्राप्त कर सके थे, उनकी अस्थायी कामवासना को तृप्त करने के लिये अपने शरीर को बेचें। इस प्रकार विवाह-प्रणाली की ज़ंजीर में प्रत्येक कड़ी दृढ़ता-पूर्वक जुड़ गई और पूरा चक्र तैयार हो गया।

वर्तमान प्रणाली में वेश्या-वृत्ति का स्थान समझने के लिये इसके प्रधान घटकों का विश्लेषण करना आवश्यक है। इनको चार भागों में बाँटा जा सकता है—(१) आर्थिक आवश्यकता; (२) जीव-विद्या-संबंधी प्रवणता; (३) नैतिक लाभ और (४) इस सभ्यता का परिणाम। परिस्थितियाँ और सूचनाएँ मिलकर किस प्रकार लड़की को वेश्या-वृत्ति के मार्ग पर ले जाती हैं, यह एक अनुभवी संवाददाता के आगे दिए विवरण से पता लग जायगा। वह लिखता है—

"मुझे इन आचारहीन स्त्रियों का विविध प्रकार का अनुभव है, और मैं निःसंकोच होकर कह सकता हूँ कि इन स्त्रियों में सौ में से एक भी पढ़ी-लिखी नहीं। इससे प्रकट होता है कि यह प्रायः सब-की-सब ग़रीब और नीच कुलों की होती हैं। जन-संख्या की वृद्धि से जो भयंकर भीड़ हो रही है, इससे बहुत छोटी अवस्था में इन लड़कियों में लज्जा का भाव बिलकुल नष्ट हो जाता है, और

युवा होने के बहुत पहले उन्हें मैथुन-संबंधी बातों का ज्ञान हो जाता है। ज्यों ही ये लड़कियाँ पर्याप्त रूप से बड़ी हो जाती हैं, इनके प्रेमी इन्हें बहकाकर भगा ले जाते हैं। मैथुन-संबंधी बातों का पहले से ही परिचय होने के कारण उनके मार्ग में वे रुकावटें नहीं रहतीं, जो शुद्ध और निर्दोष परिस्थितियों में पली हुई लड़कियों को होती हैं। फिर वे कारखानों और दूकानों में काम करने जाती हैं। यदि वे रूपवती और चित्ताकर्षक हुईं, तो मैनेजर और फ़ोरमैनों के साथ उनका अनुचित संबंध हो जाता है। फिर बनाव-चुनाव और शृंगार का प्रेम, जो एक प्रधान स्त्रीसुलभ गुण है, लड़कियों को किसी पैसेवाले पुरुष की "रखेली" बनने का प्रलोभन देता है। इसमें ध्यान देने योग्य बात यह है कि अपने इन संरक्षकों के साथ संभोग से इन लड़कियों में क्वचित् ही कामोद्दीपन होता है। वे जीवन में अपने जैसे ही सामाजिक स्थितिवाले लोगों के आलिंगनों में आनंद का अधिक अनुभव करती हैं। मैंने ऐसी वेश्याएँ बहुत कम देखी हैं, जिनको कोई बहकाकर घर से निकाल लाया हो और फिर छोड़कर भाग गया हो। वेश्याएँ ऐसी बातें झूठ-मूठ ही बनाकर कहा करती हैं। अधिकतर वेश्याएँ शराबख़ानों में नौकरी करनेवाली लड़कियों में से बनती हैं, क्योंकि इनको सुरा-पान की बान पड़ जाती है, और सुरा-पान

से स्त्रियों के आचार में शिथिलता अवश्य आ जाती है। वेश्या-वृत्ति के लिये दूसरा प्रलोभन यह है कि एक स्त्री तो दिन-रात परिश्रम करके बड़ी कठिनता से अपनी गुज़र कर पाती है। परंतु उसकी सहेली, जो वेश्या बन चुकी है, सुंदर वस्त्राभूषण से सुसज्जित होकर उसके घर आती है। उसको देखकर उसके मुँह में भी पानी भर आता है। वह अपनी सखी से पूछताछ करती है। सखी उसे झट वही मार्ग बता देती है, जिससे होकर वह स्वयं जा रही है। बस, वेश्याओं की संख्या में एक और की वृद्धि हो जाती है।"

किन-किन कारणों से लड़कियाँ वेश्या बनती हैं, इस पर आगे दिए अंकों से कुछ प्रकाश पड़ेगा।

ब्रसल्स में बीस वर्ष के अंदर ३,५०५ स्त्रियों ने अपने आप को वेश्या बताया। इनमें १,५२३ ने अपने पतन का कारण नितांत निर्धनता बताया। १,११८ ने मुक्तकंठ से स्वीकार किया कि कामवासना ही हमारा कारण था। ४२० ने कुसंगति; ३३६ ने काम का कठोर और मज़दूरी का थोड़ा होना; १०१ ने उनके प्रेमियों का छोड़कर भाग जाना; १० ने माता-पिता के साथ झगड़ा; ७ ने पति द्वारा परित्यक्त होना; ४ ने अपने संरक्षकों के साथ बिगाड़; ३ ने गृह-कलह। २ ने पतियों द्वारा वेश्या बनने और १ ने माता-पिता द्वारा वेश्या-वृत्ति स्वीकार करने पर विवश किया

जाना अपने वेश्या बनने का कारण बताया। ( Lancet, June 24, 1829 ) श्रीयुत मेरिक अपनी पुस्तक, Work among the fallen में लिखते हैं कि लंदन के मिल-बैंक-जेल में एक वर्ष में १६,०२२ वेश्याएँ आईं। उनमें से ५,०६१ ने 'भोग का जीवन' व्यतीत करने के लिये स्वेच्छा-पूर्वक घर छोड़ा था ; ३,२६३ ने निर्धनता कारण बताया ; ३,१५४ बहकाकर लाई गई थीं ; १,६३६ को विवाह का वचन देकर धोखा दिया गया था और उनके प्रेमी उनको छोड़कर भाग गए थे। सर्वतोभावेन ४,७९० अथवा कुल संख्या के एक तिहाई भाग के पतन का प्रत्यक्ष कारण पुरुष थे। और ११,२३२ के वेश्या-वृत्ति स्वीकार करने के अन्य हेतु थे। लोगन-नामक एक अँगरेज़ पादरी, जिसे वेश्याओं के साथ बड़ा विस्तृत परिचय है, इनको इन समूहों में बाँटता है—( १ ) एक चौथाई लड़कियाँ नौकर-श्रेणी में से आती हैं ; ( २ ) एक चौथाई कारख़ानों में से ; ( ३ ) लगभग एक चौथाई कुटनियों द्वारा देहातों, नगरों और मंडियों में से लाई जाती हैं ; ( ४ ) अंतिम समूह में एक ओर तो वे लड़कियाँ हैं जो निर्धनता या आलस्य या बुरी प्रकृति से विवश होकर वेश्या बनी हैं, क्योंकि वे और कोई साधारण व्यवसाय नहीं कर सकतीं ; और दूसरी ओर वे हैं जिन्हें विवाह का झूठा वचन देकर बहकाया गया है।

अमेरिका में श्रीमती सेंगर ने न्यूयार्क-नगर की दो हज़ार वेश्याओं के पतन के कारण खोजकर इस प्रकार लिखे हैं—

| | |
|---|---|
| आर्थिक अभाव ... ... ... | ५२५ |
| शारीरिक प्रवणता ... ... ... | ५१३ |
| बहकाना और छोड़ा जाना ... ... | २५८ |
| सुरा-पान और सुरा-पान की कामना ... | १८१ |
| माता-पिता और संबंधियों का दुर्व्यवहार ... | १६४ |
| विलास का जीवन ... ... ... | १२४ |
| कुसंगति ... ... ... ... ... | ८४ |
| वेश्याओं द्वारा फुसलाई जाना ... ... | ७१ |
| आलस्य के कारण काम न करना ... ... | २६ |
| सतीत्व-भंग ... ... ... ... | २७ |
| विदेश जानेवाले जहाज़ पर बहकाई गई ... | १६ |
| विदेश-यात्रा के लिये बने आश्रम में बहकाई गई | ८ |
| | २,००० |

( सगर-कृत "वेश्या-वृत्ति का इतिहास", पृ० ४४८ )

इटली में, सन् १८८१ में, सत्रह वर्ष की आयु के ऊपर की १०,४२२ प्रमाणित वेश्याओं की वेश्या-वृत्ति के कारण इस प्रकार हैं—

| | |
|---|---|
| भ्रष्टता और दुराचार ... ... ... | २,७५२ |
| माता-पिता, पति आदि की मृत्यु ... ... | २,१३६ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रेमी द्वारा बहकाया जाना | ... | ... | १,६५३ |
| कारखाने के स्वामी द्वारा बहकाया जाना | | ... | १२७ |
| माता-पिता, पति इत्यादि द्वारा त्यक्त होना | | ... | ७१४ |
| भोग-विलास पर प्रेम | ... | ... | ६१८ |
| परिवार के बाहर के प्रेमी आदि लोगों द्वारा प्रोत्साहन | | | ६६६ |
| माता-पिता या पति द्वारा प्रोत्साहन | | ... | ४०० |
| माता-पिता या बच्चों के पालन-पोषण के लिये | | | ३१३ |

( Ferriani Minorenni Delinquenti, p. 193 )

रूसी वेश्याओं के इस व्यवसाय को ग्रहण करने के कारण—

| | | |
|---|---|---|
| अपर्याप्त वेतन | प्रतिशतक | ३८·५ |
| विनोद-कामना | ,, | २१ |
| स्थान का छिन जाना | ,, | १३ |
| सहेलियों द्वारा फुसलाहट | ,, | ९·५ |
| काम करने का स्वभाव न रहना | ,, | ६·५ |
| संताप और प्रेमी को दंड देना | ,, | ५·५ |
| सुरा-पान | ,, | ५ |

( Archives d' Anthropologic Criminelle, Nov. 15, 1901 )

इसमें कोई संदेह नहीं कि निर्धनता वेश्या-वृत्ति का एक बड़ा कारण है, और व्यापार के मंद पड़ जाने पर वेश्याओं की संख्या सदा बढ़ जाया करती है, परंतु फिर भी अनेक प्रमाण इसके विरुद्ध भी मिलते हैं। इस प्रकार स्टोहमवर्ग

ने ४६२ वेश्याओं से मिलकर पता लगाया, तो केवल एक ने ही अपने वेश्या होने का कारण अभाव बताया। मेहर को ६० जर्मन-वेश्याओं में एक भी ऐसी न मिली, जो धनाभाव से वेश्या हुई हो, वरन् कई तो धन होते हुए बाज़ार जा बैठी थीं और पुरस्कार भी नहीं चाहती थीं। जर्मनी में किसी लड़की को वेश्या बनने की अनुमति मिलने से पूर्व उसे किसी सदन में प्रवेश करने और काम पाने का अवसर दिया जाता है। बर्लिन में हज़ारों वेश्याओं में से केवल दो काम करने को उद्यत हुईं।

योरपीय देशों में जो लड़कियाँ दूकानों में काम करती हैं, वे कभी वेश्या-वृत्ति से फालतू आय कर लेती हैं। वे कुछ दिन यह वृत्ति करने के बाद इसे छोड़ भी देती हैं। आगे हैवेलाक एलिस की Studies in the Psychology of Sex पृ० २६२ से एक उदाहरण दिया जाता है। इससे जान पड़ेगा कि वेश्या-वृत्ति में निर्धनता का कितना हाथ है।

तीस वर्ष की विधवा, उसके साथ उसके दो बच्चे लंदन के पूर्वी छोर में छतरियों के कारख़ाने में काम करती है। घोर परिश्रम के पश्चात् अठारह शिलिंग प्रति सप्ताह प्राप्त करती है। कभी-कभी सायंकाल गलियों में जाकर अपनी आय को बढ़ाती है। वह बहुधा एक पार्श्ववर्ती शांत गली में जाती है। उधर से नगर की रेल के एक बड़े टार्मिनस (अंत) को मार्ग जाता है। वह एक सुखी और प्रायः

वयस्था-सी दीखनेवाली स्त्री है। यदि उससे पूछा जाय, तो वह कह देती है कि मैं एक सहेली की प्रतीक्षा कर रही हूँ। वह एक बनावटी ढंग से मौसम के विषय में बातें करती है और आनुषंगिक रीति से अपना निवेदन कहती है। वह या तो पुरुष को पड़ोस के किसी नीरव कूचे में ले जाती है या अपने घर। पुरुष उसे जो कुछ दे, वह ले लेती है, कभी-कभी तो यह एक पौंड होता है और कभी-कभी छः पेंस। औसतन वह केवल कुछ शिलिंग ही प्रतिदिन कमाती है। वह केवल १० मास से ही लंदन में आई है। इसके पहले वह न्यूकासिल में रहती थी। वहाँ वह 'बाज़ार नहीं जाया करती थी।' परंतु अवस्थाओं के बदल जाने से उसे ऐसा करना पड़ता है। वह यद्यपि पुलिस को अच्छा नहीं कहती, पर वह कहती है कि दूसरी लड़कियों की तरह वे उसके काम में हस्तक्षेप नहीं करते। वह उनको कभी रिश्वत नहीं देती; परंतु वह संकेत से कहती है कि उनको अनुकूल बनाए रखने के लिये कभी-कभी उनकी कामवासना को तृप्त करना आवश्यक होता है।

### जीव-शास्त्र-संबंधी कारण

लंबरोसो का मत है कि वेश्या-वृत्ति अपराधिता का प्रतिनिधि-स्वरूप पर्याय है। यह अपराधिता का केवल स्त्री-सुलभ पक्ष है। वेश्याओं और अपराधियों में अन-उपजाऊ-पन का गुण सामान्य है, फलतः वे दोनों सामाजिक होने के

विरोधी हैं। इस प्रकार वेश्या-वृत्ति अपराधिता का ही एक रूप है। इस बात की सचाई में कुछ भी संदेह नहीं कि गंभीर वृत्तिवाली स्त्री के लिये वेश्या-वृत्ति के क्षणिक और बाह्य संबंध कुछ भी प्रलोभन नहीं दे सकते। स्मरण रहे कि वेश्याओं की अधिक संख्या बहुत छोटी अवस्थाओं में ही जब अभी काम-वासना के प्रबल होने के दिन भी नहीं होते, आचारहीन हो चुकी होती हैं। वेश्याएँ प्रायः बड़े मज़बूत और दृढ़ स्वास्थ्य की स्त्रियाँ होती हैं। इनमें आत्मदूषण ( Masturbation ) सब कहीं बहुत अधिक पाया जाता है। इनमें सब बुरे ही नहीं, कई अच्छे भी गुण होते हैं। श्रीयुत डस्पाइन, फ्रांस में उनके दुर्गुण इस प्रकार गिनाते हैं—( १ ) लोभ और सुरा-पान, पर-प्रेम ; ( २ ) मिथ्या भाषण ; ( ३ ) क्रोध ; ( ४ ) व्यवस्था का अभाव और मैला-कुचैलापन ; ( ५ ) चरित्र की चंचलता ; ( ६ ) गति का अभाव और ( ७ ) दूसरी वेश्याओं के साथ मैथुन की प्रवृत्ति। उनके उत्तम गुण ये हैं—उनकी मातृक और संतानोचित ममता ; उनकी एक दूसरे के प्रति भूतानुकंपा और उनका एक दूसरे को धिक्कारने से इनकार करना ; बहुधा वे धार्मिका, कभी-कभी विनीत और प्रायः बहुत ईमानदार होती हैं। जो भूतानुकंपा वे विपत्ति के समय दिखलाती हैं, वह प्रायः उनमें पाए जानेवाले व्यावसायिक संदेह और पारस्परिक स्पर्द्धा की प्रवृत्ति से निष्फल हो जाती है।

हचिनसन, जिसे लंदन, पेरिस, वायना, न्यूयार्क, फ़िलाडेल्फ़िया और शिकागो का बड़ा विस्तृत अनुभव है, कहता है—रूपवती वरन् चित्ताकर्षक आकृतिवाली वेश्या भी बहुत बिरली पाई जाती है। औसतन् जितना सौंदर्य दूसरी स्त्रियों में पाया जाता है, वेश्याओं में प्रायः उससे कम होता है। रूस में डाक्टरनी नोलाइन टोपास्की ने सेंटपीटसवर्ग की पचास वेश्याओं के शरीरों की जाँच करके ये परिणाम निकाले हैं—( १ ) वेश्याओं में कपाल के अगले, पिछले और आड़े व्यास छोटे होते हैं ; ( २ ) कोई चौरासी प्रतिशतक के लगभग अनुपात में शारीरिक अधोगति के अनेक चिह्न देख पड़ते थे ( जैसे कि कुडौल कपाल मुखमंडल में सौष्ठव का अभाव, तालु, दाँतों और कानों आदि का कड़ा होना )। इसका कारण यह पाया गया है कि उनमें से $\frac{4}{5}$ भाग के माता-पिता मद्यप थे। $\frac{1}{5}$ बड़े-बड़े परिवारों की एक-मात्र बची हुई अंतिम संतानें थीं। ये परिवार प्रायः पतित माता-पिता की संतान थे। इटली में फ़ोरनासरी ( Fornasri ) ने आठ वेश्याओं की परीक्षा करके ये परिणाम निकाले हैं—एक वेश्या और एक साधारण स्त्री यदि एक-सी ऊँची हों, तो वेश्या का वज़न अधिक होगा; समान आयु में दूसरी स्त्री से उसका क़द छोटा होगा ; मुख-मंडल की उँचाई ठोड़ी से कान तक का व्यास और जबड़ों का

आकार ये सब चीज़ें वेश्या की बड़ी होंगी। वेश्याओं के हाथ साधारण स्त्रियों की अपेक्षा हथेली की तुलना में लंबे चौड़े थे। पैर भी लंबा था, और पिंडली की तुलना में जंघा बड़ी थी। इन और ऐसी ही अन्य बातों से यह परिणाम निकलता है कि वेश्याएँ स्त्री-जाति की सर्वथा स्वाभाविक प्रतिनिधि नहीं हैं।

### वेश्या-वृत्ति का नैतिक समर्थन

एक लेखक वेश्याओं का लक्षण करता हुआ लिखता है—"वे सार्वजनिक सदाचार की दुराचारिणी संरक्षिका हैं।" दूसरा कहता है—"वेश्या एक सामाजिक उद्देश को पूरा करती है। वह कुमारियों की विनय की रक्षिका, व्यभिचारियों की काम-वासना को बाहर निकालने की नाली और परिवार की ढाल है।" बालज़क अपनी Physiologie du Marriage में कहता है—"वेश्याएँ प्रजातंत्र पर अपना बलिदान कर देती हैं, और प्रतिष्ठित परिवारों की रक्षा के लिये अपने शरीर को दीवाल बना देती हैं।" इसी प्रकार शोपनहार वेश्याओं को "एक पत्नीव्रत की वेदी पर मानवीय बलिदान" कहता है। लेकी ने अपने लक्षण में वेश्या के काम के उच्च और नीच दोनों उद्देशों को मिला दिया है। वह कहता है कि यद्यपि "वह उच्च प्रकार का दुराचार है, पर वह अंततः सदाचार की अतीव समर्थ रक्षिका है। यदि वह न हो,

तो असंख्य सुखी घरानों की शुद्धता भ्रष्ट हो जाय, और आज जो लोग अपनी शुद्धता पर इतराते हुए उस पर घृणा से छिः-छिः करते हैं, उनमें से अनेक को अनुताप और विषाद का दारुण दुःख सहन करना पड़े। उस एक पतित और नीच रूप पर वह काम-वासना केंद्रीभूत है, जो कदाचित् संसार को लज्जा से प्लावित कर देती। मत-मतांतरों और सभ्यताओं का उत्थान और पतन होता रहता है, परंतु वेश्या जनता के पापों के लिये झोंकी हुई, मनुष्य-समाज की शाश्वत पुजारिन है।" एक्यूनास कहता है—"नगर में वेश्या राज-भवन में गंदी नाली के समान है। नाली को बंद कर दो, सारा राजप्रासाद गंदगी के सड़ने से अपवित्र हो जायगा।" डाक्टर एफ़० अहीड के मत में "वेश्या-वृत्ति केवल उन्हीं पुरुषों को बिगाड़ती है, जो पहले ही बहुत कुछ बिगड़ चुके होते हैं। यदि इससे विवाह की इच्छा नहीं रहती, तो अच्छा ही है। अभी न उत्पन्न हुई ऐसे पुरुषों की संतान को उनका तहेदिल से शुक्रिया अदा करना चाहिए।"

वर्तमान सभ्यता का फल वेश्या-वृत्ति

प्रजा के आचार की रक्षिका होने के अतिरिक्त एक और कारण भी है, जिससे वेश्या-वृत्ति का होना आवश्यक ठहरता है। वर्तमान जीवन इतना जटिल और इतना

एकरस है कि इसकी सदा एक ही तरह चलती रहने-वाली चक्की की नीरसता को बदलने के लिये इसमें किसी प्रकार के उल्लास और वैचित्र्य का समावेश करना आवश्यक है। वेश्याओं का जो विशेष उद्देश फालतू शक्ति का निकास बताया गया है, उससे यह भिन्न है। इससे वे लोग भी लाभान्वित हो सकते हैं, जिनका वेश्याओं के साथ कोई बुरा संबंध नहीं।

बहुत-से देशों के बहुत-से विचारकों का मत है कि जो लड़कियाँ अंतत: ( सामान्यत: १५ और २० वर्ष की आयु के बीच ) वेश्या बन जाती हैं, वे छोटी अवस्था में ही अपना कौमार्य खो चुकी होती हैं। कुछ नराधम राक्षस छोटी बालिकाओं के कौमार्य को नष्ट कर देते हैं। एक बार इसके नष्ट हो जाने पर मानसिक चंचलता और स्वाभाविक हिचक का ह्रास हो जाता है। लज्जा का अभाव उन्हें उच्छृंखल बना देता है। मेरा कहना है कि कौमार्य का नष्ट हो जाना वेश्या बनने का चाहे प्रत्यक्ष कारण न हो, परंतु इसका परिणाम प्राय: होता वेश्या-वृत्ति ही है।

भोग-विलास और उत्तेजन और शिष्टता साधारण लड़की को उसी प्रकार आकर्षित करती है, जैसे दीपक का लौ पतंग को आकृष्ट करती है। यही कारण है कि ग्रामवासिनी लड़कियाँ ही मुख्यत: इसके मोह-जाल में

फँसती हैं। नगर की लड़की नगर में जन्म लेने और पलने के कारण, पहले से ही नागरिक जीवन की उत्तेजना से परिचित होती है। उसे वेश्याओं की शौक़ीनी, उनका आमोद-प्रमोद कुछ भी आकर्षित नहीं करता। वह तभी गिर सकती है, जब पहले से ही वह गिरानेवाली परिस्थितियों में पाली गई हो। लंदन के मुक्ति-संघ के रजिस्टरों से पता लगता है कि सौ पीछे साठ वेश्याएँ ग्रामों से आती हैं।



# स्त्री का स्वभाव

पश्चिम की स्त्री-लेखिकाएँ अपने लेखों में प्रायः बड़े उग्र विस्मय के साथ पुरुष की संगति को "अनूठी" कहा करती हैं। वे कहती हैं—हम इसे समझ नहीं सकतीं। उन्हें आश्चर्य होता है कि पुरुषरूपी जंतु पुरुषों की ही संगति में कैसे प्रसन्न रहता है। स्त्रियाँ एक दूसरी की संगति में उतनी प्रसन्न नहीं होतीं, चाहे वे ऊपर से प्रसन्न देख पड़ें और सुखी होने का दिखलावा भी करें। जहाँ केवल स्त्रियाँ-ही-स्त्रियाँ इकट्ठी हों, उस उत्सव में उनको कभी सच्चा आनंद नहीं आता। वे बहुधा इसकी शिकायत भी किया करती हैं।

परंतु पुरुषों की बात इसके विपरीत है। वे सेना में,

स्कूलों में, जहाज़ों में, बैरिकों में इकट्ठे रहते हैं और उनको कभी शिकायत करते नहीं सुना। किसी सहभोज में, किसी फुटबाल या क्रिकट के मैच में पुरुषों को देखिए। वे बड़े ही प्रसन्न देख पड़ेंगे। पुरुषों को पुरुषों की संगति में बड़ा आनंद आता है। स्त्रियाँ स्त्रियों की संगति में प्रसन्नता का अनुभव नहीं करतीं। यह बात निर्विवाद है कि स्त्रियाँ पुरुषों की संगति को अच्छा समझती हैं। पुरुष स्त्रियों की संगति को पुरुष की संगति से अच्छा नहीं समझते। यह बड़े अचंभे की बात है कि स्त्रियाँ इसका कारण नहीं समझ सकतीं; यद्यपि कारण बहुत स्पष्ट है। निस्संदेह लिंग-भेद ही इसका मुख्य कारण है—लेकिन यहाँ यह प्रश्न होता है कि लिंग-भेद का मर्दों ही पर क्यों इतना असर पड़ता है?

इस शारीरिक अंतर का संबंध जीव-शास्त्र के साथ है। परंतु उसके अतिरिक्त एक बिलकुल निश्चित भेद और भी है। उसको मानसिक या बौद्धिक या मनोविज्ञान-संबंधी कारण कहा जा सकता है। पुरुष चुप रह सकता है; परंतु स्त्रियाँ अवश्य बातें करेंगी।

### दो प्रकार की बात-चीत

पुरुष की संगति की कसौटी मौन है। उसकी चुप्पी में ही उसकी गंभीरता समझी जाती है। बिलकुल चुप रहने-वाले पुरुष का संसार में मिलना कदाचित् असंभव हो,

परंतु पुरुष की चुप्पी प्रसिद्ध है। यह उसका दुर्लभ गुण है। जब वह बात करता है, तो किसी प्रयोजन से करता है। स्त्रियाँ केवल संगति के लिये ही बातें करती हैं। एक दूसरी से मिलते ही वे बातें करने लगती हैं। पुरुष प्रायः चुप रहने के लिये ही दूसरे पुरुष की तलाश करता है।

दोनों भावों में भारी अंतर है। स्त्री संलापप्रिय है, उसे बातें करना अच्छा लगता है। पुरुष मित्रता के कारण बात करता है। मित्रता की महान् कला का आविष्कार पुरुष की कोई कम बड़ाई नहीं।

स्त्री की मित्रता भिन्न है। यह एक सामाजिक मेल-जोल है। स्त्री अपनी सखी के साथ प्रसन्नता-पूर्वक दिन व्यतीत करती है। वे सारे दिन बातें करती रहती हैं। किस विषय पर बातें हुई हैं ? दिन की समाप्ति पर उनमें से कोई भी ठीक-ठीक नहीं बता सकती।

अब पुरुषों की बात लीजिए। उनमें बहुत बातें करने-वाला पुरुष सदा संदेह की दृष्टि से देखा जाता है। यदि वह रसिक और मखौली न हो, तो लोग उसे लबाड़िया समझने लगते हैं। पुरुष जब बातें करते हैं, तो वे किसी विशेष विषय पर करते हैं। वार्तालाप विशेष रूप से एक पुरुष-कला है। वे नक्षत्रमंडल-जैसे सूक्ष्म विषयों पर विचार करते हैं। वे आपस में इसलिये बातचीत करते हैं, क्योंकि उनका इसमें हित होता है। या फिर वे ध्यान-

पूर्वक सुनते हैं। यह दूसरा गुण है। स्त्रियाँ सुनती बिलकुल नहीं।

अच्छा, जब तक विषय अव्यक्ति-गत या ध्यान देने योग्य न हो, तुम कभी उसे सुन नहीं सकते। और यह पुरुष-संगति का बल है। यह अव्यक्ति-गत है। स्त्री की संगति व्यक्ति-गत है। वह अमूर्त (Abstract) विषय पर विचार नहीं करती। वह संसार और उसके झंझटों की ही बातें करती है।

कहें तो कह सकते हैं कि वह अपने ही झगड़ों में लीन रहती है। किसी दूसरे विषय पर वह ध्यान नहीं देती। वह अपनी सखियों के साथ इसलिये बातें करने की परवाह करती है, क्योंकि उसे पहले से पता होता है कि किस विषय पर वार्तालाप होगा।

जैसा कि बहुत-से पति कहते हैं, स्त्री वस्तुतः पुरुष की बात नहीं सुनती। संक्षेप में, वह भाषणरूपी द्रव्य के तीन गुणों—लंबाई, चौड़ाई और मोटाई—की परवा नहीं करती। वह बड़े अद्भुत ढंग से बातें कर सकती है। परंतु उसका विषय अव्यवस्थित—बे-सिर-पैर का—होता है। पुरुष की अच्छी बातचीत किसी विषय-विशेष पर ही होती है।

इसलिये जिन अर्थों में पुरुष उत्तम संगति के लिये पुरुषों के पास जाते हैं, उन अर्थों में स्त्री दूसरी स्त्री को

पसंद नहीं करती। संगति का आधार दोनों का एक नहीं। पुरुष ढूँढ़ता है, स्त्री को आवश्यकता है। उनकी प्रकृतियाँ अभिन्न नहीं हैं। यही कारण है कि २० पुरुष प्रसन्नता-पूर्वक इकट्ठे रह सकते हैं, और स्त्रियों की अपेक्षा वे अपनी संगति में अधिक मुदित देख पड़ते हैं। यह अवस्था बदल सकती है, कुछ बदल भी रही है। संभव है, संयोग से ही स्त्री की प्रकृति ऐसी हो गई हो। अब स्त्री स्वतंत्रता लाभ कर रही है। इसलिये बहुत अधिक संभव है कि वह भी पुरुष की तरह गंभीरता-पूर्वक चुप रहने, दूसरे की बातों को ध्यान-पूर्वक सुनने और अपने व्यक्तिगत झगड़ों को छोड़कर दूसरे लोकोपकारी विषयों पर भी विचार करने का गुण ग्रहण कर लेगी।

---

# पश्चिम की आधुनिक स्त्री



इस परिवर्तनशील संसार में किसी वस्तु की स्थिरता नहीं। प्रत्येक जड़-जंगम पदार्थ में परिवर्तन का चक्र चल रहा है। कहें तो कह सकते हैं कि इस परिवर्तनशीलता में ही संसार का अस्तित्व है। यह परिवर्तन मनुष्य को उत्कर्ष की ओर लिये जा रहा है या अपकर्ष की ओर, यह कहना कठिन है। हाँ, इतना अवश्य है कि लाख एड़ी-चोटी का ज़ोर लगाने पर भी कोई इस परिवर्तन को रोक नहीं सकता। यह अनादि काल से चला आया है और अनंत काल तक चलता रहेगा। जड़-जगत् को छोड़कर यदि हम अपने ऊपर ही दृष्टि डालते हैं, तो हमें भारी परिवर्तन देख पड़ता

है। त्रेता-युग के स्त्री-पुरुषों के रंग-रूप, आकार-प्रकार, रहन-सहन, खान-पान, वस्त्राभूषण, ज्ञान तथा कर्मेंद्रियों की शक्ति और जीवन की आवश्यकताओं की वर्तमान काल के साथ तुलना कीजिए, आपको भारी अंतर देख पड़ेगा। पुरुष की अपेक्षा स्त्री नए फ़ैशन और नए रीति-रिवाज को शीघ्र ग्रहण करती है। इसलिये उससे संबंध रखनेवाली बातों में परिवर्तन का प्रभाव शीघ्र देखा जा सकता है। गत एक सौ वर्ष के भीतर ही स्त्री कुछ-की-कुछ बन गई है। उसके रंग-रूप, चाल-ढाल, शरीर-संगठन और सामाजिक स्थिति में भारी परिवर्तन हो गया है। इस बात को दार्शनिक लोग ही नहीं, निरक्षर बूढ़ी स्त्रियाँ तक अनुभव कर रही हैं। लाहौर, बंबई और कलकत्ता आदि महानगरों की फ़ैशन की पुतलियों को देखकर "सभ्यता" से दूर देहात में रहनेवाली अस्सी वर्ष की बुढ़िया त्राहि-त्राहि किए विना नहीं रह सकती। उस दिन हम सबेरे वायु-सेवन के लिये रावी-नदी को जा रहे थे, रास्ते में दो वृद्धा स्त्रियाँ बातचीत करती हुई मिलीं। उनमें से एक कह रही थी—

"बहन, मेरा रामलाल पाँच बरस का हो गया था, परंतु तेरे जीजा ने उसे एक दिन भी नहीं बुलाया था। वह उसे अपने पास तक नहीं आने देता था। एक दिन बच्चा उससे जाकर लिपट गया। वह झट उसे फेंककर बाहर दौड़ गया। बहन, आजकल की पति-पत्नियों की तो कुछ न पूछो,

बच्चा अभी एक मास का भी नहीं होने पाता कि बाबू गोद में लेकर खिलाने लगता है। किसी की शर्म ही नहीं रही।

"दूसरी बोली—बहन, यदि बहू के हाथ मेंहदी से रंगे हुए हों, तो मेरा ससुर अपने सामने उसे चौके में नहीं आने देता था; परंतु आजकल की युवतियाँ सोलहो सिंगार किए ससुर और जेठ के सामने छुन-छुन करती हुई इधर से उधर नाचती फिरती हैं। कोई शर्म ही नहीं रही। बुरा समय आ गया है।"

काल-चक्र के इस तीव्र वेग से भारत ही नहीं, सारा पाश्चात्य जगत् भी आश्चर्य-चकित हो रहा है। वह इसके परिणाम के संबंध में भयभीत है; परंतु डरने की कोई बात नहीं। विधाता की सृष्टि में जो कुछ हो रहा है, सबका अंतिम परिणाम अच्छा ही है। हमारी अदूरदर्शी आँखें चाहे उससे होनेवाले लाभ को न देख सकें, परंतु सर्व-नियंता का कोई कार्य उसके पुत्रों के लिये अनिष्टकर नहीं हो सकता।

कल्पना कीजिए कि आप सन् २००० में बैठे हैं। अब यदि आप प्रश्न करें कि बीसवीं शताब्दी के पहले चतुर्थांश में मानुषी घटनाओं में प्रधान घटना कौन-सी थी, तो आपको उत्तर मिलेगा कि विश्व-व्यापी युद्ध या रूस की राज्य-क्रांति नहीं, वरन् स्त्री की सामाजिक स्थिति में परिवर्तन ही उस काल की प्रधान घटना थी। इतने थोड़े काल में इतना

चौंका देनेवाला परिवर्तन इतिहास में और दूसरा नहीं देख पड़ता। जब से खेती को छोड़कर लोग फ़ैक्टरियों और पुतलीघरों में दौड़े आ रहे हैं और बड़े-बड़े नगरों ने देहात की स्वाभाविक और मानुषी आय को सोख लिया है, तब से घर की पवित्रता जो सामाजिक पद्धति की आधार थी; विवाह की प्रणाली जो मानुषी मनोविकार और अस्थिरता के विरुद्ध एक ऊँची ललकार थी और जटिल नीति-शास्त्र जिसने हमें बर्बरता से निकालकर सभ्यता और शिष्टता में पहुँचाया था, सबके-सब इस दुर्दांत परिवर्तन के चंगुल में फँसे हुए दीख रहे हैं। यह घोर विकार हमारी सभी संस्थाओं, जीवन और विचार की सभी रीतियों में प्रकट हुआ है। इसलिये इस युग में मनुष्यों के मनों का डावाँडोल होना अकारण नहीं।

दूसरी शताब्दियों में भी कुछ लोग ऐसे थे, जिनका विचार था कि स्त्री कोई घरेलू दासी या सामाजिक अलंकार या विषय-भोग की सामग्री नहीं होनी चाहिए; परंतु उनका यह विचार एक विचार-मात्र ही था। यह संसार को अनोखा और आश्चर्य-जनक भी मालूम होता था। महात्मा अफ़लातूँ बड़े बल-पूर्वक कहता था कि पुरुषों के सदृश स्त्रियों को भी सभी व्यवसाय करने का अधिकार है। उन्हें भी बराबर अवसर मिलने चाहिए; परंतु अरस्तू अपने समय के पक्षपातों में अधिक फँसा हुआ था। उसका

मत था कि स्त्री एक ऐसी रचना है जो अधूरी रह गई है ; पुरुष बनाने में प्रकृति को जहाँ विफलता हुई वहीं स्त्री बन गई। उसकी यह भी सम्मति थी कि दासों के सदृश वह भी स्वभावत: अधीन और सार्वजनिक कार्यों में भाग लेने के सर्वथा अयोग्य है।

यहूदियों के परमदेव जेहोवा का भी यही मत था। उसने पत्नियों और माताओं को पशुधन और भूधन मानकर एक ही श्रेणी में रक्खा था। यह बात उसकी मूसा को दी हुई दस आज्ञाओं में से अंतिम में पाई जाती है। जेहोवा यहूदियों की प्रतिमूर्ति बनाया गया था। यहूदी लोग सभी युद्धप्रिय जातियों के सदृश स्त्री को एक विपत्ति और एक आवश्यक बुराई समझते थे। वे इसे सैनिक देनेवाला यंत्र समझकर ही सहन करते थे। जब किसी यहूदी के यहाँ पुत्री उत्पन्न होती थी, तो रात को दीपक नहीं जलाया जाता था। लड़की की माता को दोहरी शुद्धि करानी होती थी। लड़का सदा यही प्रार्थना करता था—"भगवान् आपको धन्यवाद है, जो आपने मुझे स्त्री नहीं बनाया।" एक यहूदियों की ही यह बात नहीं, दूसरी जातियों में भी स्त्री से तब तक बराबर घृणा की जाती थी, जब तक वह पुत्र की माता न हो जाय और तब तक उसका पूरा सम्मान नहीं होता था, जब तक कि उसके पुत्र किसी युद्ध-क्षेत्र में वीर-गति को न प्राप्त हो जायँ।

उस दिन से लेकर हमारे समय तक स्त्रियों की स्थिति तथा व्यवहार में सहस्रों परिवर्तन और उतार-चढ़ाव हुए हैं। उनको गिनाने की आवश्यकता नहीं। प्राचीन एथंस-निवासियों के जीवन को सुरम्य बनानेवाला हेटीरी-नामक वीरांगनाएँ और राज-सभाओं को प्रसन्न रखनेवाली गणिकाएँ कौन थीं? पुरुष की दासता से छूटने के लिये ही अपनी स्त्री-सुलभ चारुता को विशेष रूप से बढ़ाकर और कमा कर स्त्री ने इनका रूप धारण किया था। प्राचीन काल की गणिकाएँ और नर्तिकाएँ कोई साधारण वेश्याएँ नहीं होती थीं। वे तत्त्ववेत्ताओं और शिल्पियों की संगति करती थीं, साहित्य और कला का उनको बहुत अच्छा ज्ञान रहता था। इसीलिये बड़े-बड़े विद्वान् और राजमंत्री उनसे मनोविनोद करते थे। फ्रांस की राज्य-क्रांति संसार की एक बहुत बड़ी क्रांति थी। इससे फ्रांस के पुरुषों को तो स्वतंत्रता मिल गई, परंतु स्त्रियाँ वैसी-की-वैसी दासी बनी रहीं।

यही विचार इस समय तक भी बने रहे। ओटो वीनिंगर (Otto Weininger)-नामक एक विद्वान् ने बड़ी निर्दयता-पूर्वक सिद्ध किया कि स्त्रियों के आत्मा नहीं होती। शोपनहार ने अपने "स्त्रियों पर प्रबंध" में उनको "ठिगने क़द की, तंग कंधों, चौड़े नितंबों और छोटी टाँगोंवाली जाति" कहा। नीशे ( Nietzsche )-जैसा दार्शनिक कहता है—

"जब तू स्त्री के पास जाय, तो अपने कोड़े को याद रखना।" हमारे यहाँ कबीर-जैसा महात्मा भी स्त्री-निंदा से दूर न रह सका। उन्होंने कह ही डाला—

"नारी नदी अगाध जल, डूब मुआ संसार।"

पुरुष इस स्त्री-निंदा को सुनकर मन-ही-मन अपनी श्रेष्ठता पर प्रसन्न होता है। वह इस बात की परवा नहीं करता कि ये निंदा-वाक्य स्त्री-जाति और पुरुष-जाति के सनातन-युद्ध का एक अंश हैं, घेरे में क़ैद हुए लोगों की सैनिक संहिता है और पराजित पुरुषों की कातर-ध्वनि। हम इस बात का विचार नहीं करते कि ये लोग जो कुछ कह रहे हैं, कहीं पक्षपात से तो नहीं कह रहे। शोपनहार वीनस की एक सुंदरी को चाहता था, परंतु उस सुंदरी ने उसका परित्याग करके बायरन से संबंध जोड़ लिया। नीशे का लाउसलोमी-नामिका एक रमणी पर प्रेम था। वह उसके पीछे-पीछे योरप का आधा भूखंड घूमा और उसने शब्दों और प्रार्थनाओं द्वारा उसकी कृपा प्राप्त करने का यत्न किया, परंतु वह उसे छोड़कर किसी दूसरे से प्रेम करने लगी। इसी प्रकार वीनिंगर भी एक परिचारिका से प्रेम करता था। जब उसने उसकी इच्छा को पूर्ण करने से इनकार कर दिया, तो वीनिंगर को इतनी घोर निराशा हुई कि उसने गोली मारकर आत्महत्या कर ली। इन लोगों की पुस्तकों में नारी-निंदा मिलने का कारण समझना अब

कठिन नहीं। हम इनकी पुस्तकों को कृतज्ञता-पूर्वक इस लिये पढ़ते हैं; क्योंकि वे हमारे प्रतिनिधि होकर सुरक्षित रूप से उस जाति के प्रति हमारे गुप्त विद्वेष को प्रकट करते हैं, जिससे हम सदा प्रेम करेंगे।

सन् १६०० तक स्त्री को मुश्किल से कोई ऐसा अधिकार प्राप्त था, जिसको मानने के लिये पुरुष क़ानून से बाध्य हो। वह उसको पीट सकता था और यदि उसमें प्राण बाक़ी रह जायँ, तो क़ानून पति का कुछ नहीं कर सकता था। वह प्रतिदिन रात्रि को घर से बाहर व्यभिचार करके भी क़ानून की गिरफ़्त से बाहर था। यदि वह स्त्री को छोड़कर आप ही कहीं भाग न जाय, तो स्त्री के पास अपने पति के सदृश ही व्यभिचार करने के सिवा उससे बदला लेने का और कोई उपाय न था। यदि स्त्री धन पैदा करे, तो वह पुरुष का हो जाता था; यदि वह मायके से कुछ संपत्ति लाए, तो उसका मालिक भी वही हो जाता था। स्त्री को कारख़ाने ( फ़ैक्टरी ) में काम करने या वोट देने का भी अधिकार प्राप्त होगा, यह कभी किसी के विचार में भी नहीं आता था।

तब अचानक ही ये मनमोहिनी दासियाँ स्वतंत्रता और समता ऐसी असंभव बातों की चर्चा करने लगीं। उन्होंने खिड़कियाँ चकनाचूर कर डालीं, लेटरबक्स तोड़ डाले, समाप्त न होनेवाले जलूस निकाले और कड़ी-कड़ी

